अष्ट द्रव्यकी ही पूजाका अनुमान जिस हेतुसे निकाला है सो हेतु बराबर नहीं है।

अब दूसरी तेरहवीं गाथा रयणसारकी आपने दी हैं:—

**जिणपूजामुणिदाणं करेइ जो देइ सत्तिरूवेण॥**
**सम्माइट्ठी सावय धम्मी सो होई मोक्ख मग्गरओ॥ १३॥**

**भावार्थ** – जो शक्तिके अनुसार जिनपूजा करें, और मुनिको दान देय सो। श्रावक सम्यग्दृष्टी है।

इस गाथामें और भावार्थमें अष्टद्रव्यका नाम भी नहीं है। 'जिनपूजा' इतना सामान्य शब्द है। इसका अभिप्राय भी पूर्वोक्त गाथा ११ वींके समान ही निकलता है। तो भी नोटमें आप लिखते हैं कि, "यहा भी अष्टद्रव्यसंबंधी आरंभिक द्रव्यपूजाका ही भाव निकलता है, कि शक्तिके अनुसार सुंदर द्रव्यादि लावे।" इसमें 'सुंदर द्रव्यादि लावे' यह शब्द गाथामेंके कौनसे शब्दमेंसे निकलता है यह बतलाना चाहिये था। इस गाथामें तीन क्रियापद हैं। एक तो 'करेइ' दूसरा 'देइ' और तीसरा 'होई।' पहले करेइ क्रियापदका कर्म जिणपूजा होता है; दूसरे देइ क्रियापदका कर्म मुणिदाणं होता है; और तीसरे होई क्रियापदका कर्ता सो होता है। सो जो सम्माइट्ठी सावयधम्मी जिनपूजा सत्तिरूवेण करेइ' इस प्रयोगमें जो कोई सम्यग्दृष्टी श्रावक शक्तिके अनुसार जिनपूजा करता है सो मोक्षमार्गमें लगता है। देनेका सबंध मुनिदानसे है, जिनपूजासे नहीं है। इन अभिप्रायसे हाथ जोडना, स्तुति करना दंडवत करना, नमस्कार करना, इत्यादि द्रव्यपूजाका निषेध कैसे हुवा? और अष्टद्रव्यसे ही पूजन करना इसका पुष्टीकरण कैसें हुआ? जिस श्रावकके पास अष्टद्रव्य लानेकी शक्ति न हो वह श्रावक इस नोटके अभिप्राय माफक कैसे पूजन करे? सो संपादक महाशयको बतलाना चाहिये था।

अब और जो छह गाथाएं दी हैं, उसमें पूजा, दान, प्रतिष्ठा, जी-

र्णोद्धार, इत्यादिकका द्रव्य जो हरण करेगा सो इस जन्ममें दुःख पावेगा और परभवमें नरक पशुगतिमें जन्म लेगा—ऐसा बतलाया है। इसमें भी अष्टद्रव्य ऐसा शब्द नहीं है। इतना ही नहीं, परंतु अष्टद्रव्यसे फलाने परमेष्टीका फलाने विधिसे पूजन करना चाहिये ये कुछ भी नहीं है। फक्त पूजाका द्रव्य हरण करनेवालेको तथा पूजा और दानमें अंतराय करनेवालेको बडा भारी दोष बतलाया है। इससे प्रभुकी स्तुति करना, हात जोडना, दंडवत करना, नमस्कार करना, इत्यादि द्रव्यपूजाका निषेध सिद्ध नहीं होता है। वैसेही अष्टद्रव्यसे ही पूजन करना चाहिये—इसकी पुष्टि भी नहीं होती है। देखिये, एक राजाने कायदा किया कि "राजाको भेंट दी हुई चीजोंको कोई उठाकर ले जायगा अथवा अपने उपयोगमें लावेगा वह जेलखानेमें डाला जायगा।" इस कायदेसे राजाके पास आनेवाले ने राजाको भेंट देना ही चाहिये—ऐसा अर्थ नहीं निकलेगा, यह अर्थ निकलेगा कि राजाको कोई आदमी भेंट देगा और उसे रख लेनेकी राजाकी इच्छा हो तो उसको रख लेगा, और इच्छा न हो तो पीछे फिरा देगा; अथवा यदि वह चीज किसी मनुष्यके उपयोगमें आनेसे उसका नुकसान होनेका संभव दीखता हो तो उस चीजको नाश भी कर देगा। किसीने विना भेंट किये राजाके पास आजानेसे उपर्युक्त कायदेसे वह तकशीरवार नहीं ठहरेगा, उसको तकशीरवार ठहरानेको और कोई कायदेकी जरूरत होगी। वैसे ही श्रीकुंदकुंदाचार्यकी आठ गाथाएं जो आपने दी हैं उससे श्रीअमितिगतिजीके द्रव्यपूजाका कोई रीतिसे खंडन नहीं है, वैसे मंडन भी नहीं है। पूजाका द्रव्य लेनेवालेको बहुत दुःख भुगतने पडेगा इतने हुकमसे अष्टद्रव्य लेकर पूजा करनी चाहिये ऐसा कुन्दकुन्दस्वामीका अव्याहत अभिप्राय आपने निकाला है, तो वैसा ही पूजाद्रव्य किसीके भी उपयोगमें नहीं आनेके खातर उसका नाश कर देना चाहिये ये भी अव्याहत अभिप्राय उसमेंसे निकालना पडेगा। क्योंकि जब पूजाका द्रव्य

जहापर होता है वहांपर ऐसी चीजोंका फौरन नाश कर देना चाहिये यह गर्भित हुक्म स्वाभाविकतया समझना ही चाहिये। और नाश करनेके लिये अग्निमें भस्म कर देना इससे और कोई उपाय मजबूत नहीं है। और अग्निमें भस्म करनेके विरुद्ध बाधक प्रमाण भी कोई आपने वतलाया नहीं। तो फिर आप अग्निमें भस्म कर देनेके वास्ते प्रमाण क्यों मागते हैं?

श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके रयणसार ग्रंथकी आठ गाथाएं आपने दी जिसमें कहींपर भी अष्टद्रव्यके पूजनकी पुष्टी नहीं हुई, तौ भी आपने नोटमें जगह जगह 'स्पष्ट रीतिसे' 'प्रगटतया' 'पुष्टि' होती है—ऐसा लिखा है। यदि श्रीकुन्दकुन्दस्वामीका अभिप्राय श्रावकोंको अष्टद्रव्यसे ही पूजन करना चाहिये ऐसा स्पष्टतया पुष्ट करनेमें होता तो जहांपर उन्होंनें श्रावकधर्मका वर्णन खास करके षट्पाहुडके चारित्रपाहुडमें दिया है वहापर जरूर लिख देते. लेकिन वहापर भी अष्टद्रव्यके पूजनका नाम भी नहीं है। देखिये, वह गाथाएं इस मूजब हैं:—

दुविहं संयम चरणं सायारं तह हवे निरायारं ॥
सायारं सगंथे परिगह रहिए णिरायारं ॥ २१ ॥
दंसण वय सामाइय पोसह सचित्त रायभत्तेग ॥
बम्भारंभ परिग्गह अणुमण उद्दिट्ठ देसविरदोय ॥ २२ ॥
पंचेवणुव्वयाइं गुणव्वयाइं हवंति तह तिण्णि ॥
सिरकावय चत्तारि संजम सरणंच सायारं ॥ २३ ॥
थुले तसकायवहे थूलेमोसे अदत्त थूलेय ॥
परिहारो परमहिला परिग्गहारंभ परिमाणं ॥ २४ ॥
दिसिविदिसिमाण पढमं अणत्थ दंडस्सवज्जयं बिदियं ॥
भोगोपभोग परिमा इयमेव गुणव्वया तिण्णि ॥ २५ ॥
सामाइयंच पढमं बिदियंच तहेव पोसहं भणियं ॥
तइयं अतिहिपुज्जं चउत्थ सल्लेहणा अंते ॥ २६ ॥

**एवं सावयधम्मं संजम चरणं उदेसियं सयलं ॥**
**सुद्धं संजम चरणं जइधम्मं निक्कलं वोच्छे ॥ २७ ॥**

अर्थः—चारित्र दोय प्रकार है । एक सागार ( श्रावकधर्म ) और दूसरा निरागार ( मुनिधर्म ) । सागार तो परिग्रहसहित रहनेवाले गृहस्थोंको होता है, और निरागार परिग्रहरहित मुनियोंको होता है । २१ ॥ दर्शन १, व्रत २, सामायिक ३, प्रोपधोपवास ४, सचित्तत्याग ५, रात्रिभुक्तित्याग ६, ब्रह्मचर्य ७, आरम्भविरति ८, परिग्रहाविरति ९, अनुमतिविरति १०, उद्दिष्टविरति ११ । ऐसी देशव्रतिश्रावककी ग्यारह प्रतिमा कहलाती है । २२ ॥ ५ अणुव्रत, ३ गुणव्रत, और ४ शिक्षाव्रत, ऐसे बारह प्रकारका संयमाचरण श्रावकोंका है । २३ ॥ त्रसकायके जीवोंके घातका मोटेरूप त्याग सो अहिंसा अणुव्रत है । मोटेरूप झूठ नहीं बोलना सो सत्यअणुव्रत है । विना दी हुई वस्तुके न लेनेका मोटेरूप त्याग सो अचौर्यअणुव्रत है । परस्त्रीका ग्रहण न करना यह शीलअणुव्रत है । परिग्रहका प्रमाण करना सो परिग्रहप्रमाणअणुव्रत है । २४ ॥ दिशाविदिशाओंमें आनेजानेका प्रमाण करना, अनर्थ दंड वर्ज्य करना, भोगउपभोगका प्रमाण करना—ऐसे तीन गुणव्रत हैं । २५ ॥ सामायिक, प्रोपधोपवास, अतिथिपूजा और अंतसमय सल्लेखना—ऐसे चार प्रकार शिक्षाव्रत हैं ।२६॥ इस मूजब श्रावकधर्मसंबंधी संपूर्ण संयमाचरणका उपदेश किया । अब शुद्ध संयमाचरणका वर्णन करता हूं, जोकि यतीश्वरोंका धर्म है—पूर्णरूप है । २७ ॥

यह जो श्रावकधर्मका वर्णन कुन्दकुन्दाचार्यने किया है जिसमें अष्टद्रव्यका नाम कहींपर भी नहीं है, जिससे ज्ञात होता है कि श्रीकुन्दकुन्दाचार्यने अष्टद्रव्यके पूजनकी स्पष्टतया पुष्टी की ऐसा कहना बनता नहीं । इसकी छव्वीसवीं गाथामें ' अतिथिपूजा ' ऐसा शब्द आया है जिसके ऊपरसे स्यात् आप अष्टद्रव्यके पूजनकी पुष्टि मिलगई—ऐसा इस लेखके ऊपर नोट देते समय लिखेंगे । लेकिन ' सामान्यपूजा ' और ' अष्टद्र-

व्यसे पूजा ' ऐसे द्रव्यपूजनके भेदका विवेचन यहापर चल रहा है इस बातको भूलना नहीं ।

आपने मेरे ऊपर एकात उपदेशका दोषारोपभी इसी अंकमें किया है। लेकिन मैंने कहींपरभी अष्टद्रव्यके पूजाका निषेध नहीं किया है। मैंने तो यह लिखा है कि, " जिस मदिरजीमें पूजनके वास्ते अग्निकुण्ड नहीं है, अथवा निर्माल्यद्रव्य भस्म करनेका कोई साधन न हो, वहापर श्रीअमितिगति श्रावकाचारमें लिखेमाफक द्रव्यपूजन करनेसे काम चल सकता है ।" जहापर ' काम चल सकता है ' ऐसा वाक्य आया वहां वह वाक्य स्यात् पदसे गर्भित है ऐसा समझना चाहिये, अगर जहा स्यात् पद गर्भित है वहां अनेकान्त है, एकात नहीं है। श्रीअमितिगति श्रावकाचारका द्रव्यपूजन ' वचोविग्रहसंकोचो ' इत्यादि पहले अंकमें आपने मान्य नहीं किया था, तथापि पिछले आसोज सुदीके अकमें मान्य कर लिया है तो फिर मेरा एकांत उपदेश कहा रहा ? एकात उपदेश तो जिन गाथाओंमें अष्टद्रव्यका नामभी नहीं होकर उसके नोटमें अष्टद्रव्यका पूजन " स्पष्टतया प्रगटतया" पुष्ट होता है ऐसा बारबार जोर देकर लिखनेसे होना कदाचित् संभवनीय है ।

निर्माल्यद्रव्यका क्या किया जाय ? इस विषयमें आप मेरेसेही बारबार पूछते हैं, लेकिन निर्माल्यद्रव्यका क्या करना चाहिये ? इसका उत्तर देनेका और प्रमाण बतलानेका बोझा उन्हीं महाशयके शिरपर रहता है कि, जिन्होंने अष्टद्रव्यके पूजनकी इतनी जोरशोरसे पुष्टी की है । अष्टद्रव्यसे पूजन करनेवालेमेंसे कई तो उसको उठाकर अपने घर लाते हैं और उसको भगवानका प्रसाद समझकर खा जाते हैं; कई उपाध्याय अथवा पुजारीको देते हैं; कई मदिरजीके काम करनेवाले माली, व्यास, गोठी इत्यादिकोंको देते हैं; और कई जगह अग्नीमें भस्म कर देते हैं। इन सभी उपायोंका यदि आप निषेध करते है तो फिर आपकोही औरभी कुछ उपाय बतलाना आवश्यक है। मैंने जो अग्नीमें भस्म कर देनेके लिये कहां

सो त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजी अलीगढ़वालेके फरमानको हाज़ीर करने कहा था। सो यदि इस बातका प्रमाण मांगना हो तो उनसे मांगना चाहिये, मेरेसेही क्यों? मैंने तो भाद्रपद शुक्ला २ के अंकमें लिख दिया है कि, यदि निर्माल्यद्रव्य अग्नीमें भस्म कर देनेमें कुछ दोष दिखता हो तो वह बतलाना चाहिये। यदि कुछ दोष न दिखता हो और बाधक प्रमाण न हो तो विधिके प्रमाणोंकी क्या आवश्यकता है? तथापि थोडाबहुत प्रमाण अग्निकुण्डोंमें पूजन करनेका श्रीआदिनाथपुराणमें मिलता है, जिसके आधारसे आपने अपने गृहस्थवर्णनमेंभी अग्निकुण्डमें होम करनेका फर्माया है। श्रीआदिनाथपुराणमें इस मूजब है:—

त्रयोऽग्नयः प्रणेयाःस्युः कर्मारंभेद्विजोत्तमैः ॥
रत्नत्रितय संकल्पादग्नीन्द्रमुकुटोद्भवाः ॥ ८२ ॥
तीर्थकृद्गणभृच्छेष कैवल्यंत महोत्सवे ॥
पूजांगत्वं समासाद्य पवित्रत्वमुपागताः ॥ ८३ ॥
कुण्डत्रयेप्रणेतव्यास्त्रयएते महाग्नयः ॥
गार्हपत्याहवनीय दक्षिणाग्निः प्रसिद्धयः ॥ ८४ ॥
अस्मिन्नग्नित्रये पूजां मंत्रैः कुर्वन् द्विजोत्तमः ॥
आहिताग्निरितिज्ञेयो नित्येज्यायस्य सद्मनि ॥ ८५ ॥

—[ आदिपुराण पर्व ४० ]

भावार्थः—क्रियाके आरंभ विखैं उत्तम जैनियोंने रत्नत्रयका संकल्प करके अग्निकुमारके मुकुटसे उत्पन्न हुई ऐसे तीन अग्नि संस्कारयुक्त करना। यह तीन अग्नि तीर्थंकर, गणधर, और सामान्य केवली इनके निर्वाणसमय पूजाके अंग होकर पवित्रताको प्राप्त हुये हैं। यह तीन अग्नि गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणाग्नि ऐसे नामसे प्रसिद्ध है। तीनों कुण्डमें ये तीनों अग्नि संस्कारसे स्थापन करना। इन तीनों अग्नि विखैं मंत्रसहित पूजन करनेवाला उत्तम जैनी है। जो अपने घरमें इसमुजब नित्यपूजा करता है सो आहिताग्नि समझना।

इससे अग्निकुंडोंमें पूजन करनेका हुक्म है ऐसा सिद्ध होता है। थालमें पूजन करनेका आपने अपने गृहस्थधर्म पुस्तकके पत्र १८ में लिखा है, सो आदिनाथपुराणमें कहांपर थालमें पूजन करनेका लिखा है सो कृपाकर लिखें। सो उस विषयमें जिनसेनाचार्यका एक प्रमाण आपसे मैंने मागना प्रारंभ किया है, सो मिल जानेसे फिर मैं दूसरे बाबतमें मांगूंगा। यदि वेदीपर तीन छत्र तीन चक्रसहित प्रतिमा विराजमान करनेका और वेदीके आगे तीन अग्निकुण्ड स्थापन करनेका आपने गृहस्थधर्म पुस्तकमें लिखा है सो जिस थालमें पूजन करनेका आप फर्माते हैं सो वह थाल कहां रखनी चाहिये? वेदीके ऊपर या वेदीके नीचे? वेदीके नीचे कहोगे तो अग्निकुण्डके किस बाजूमें? इस विषयमें आदिनाथपुराणके जो कुछ प्रमाण हों सो प्रकाशित करें।

अग्निकुण्डोंमें पूजन करनेका हुकूम गर्भाधानादि क्रियाओंके वास्ते है, नित्यपूजनके वास्ते नहीं है-ऐसा जैनगजटके कार्तिक शुक्ल ७ वीर सं० २४४० के अंकमें श्रीयुत पन्नालाल गोधा शेरगढ़वाले लिखते हैं। सो शंका 'नित्येज्या यस्य सद्मनि' माने नित्यपूजन जिनके घरमें होता है इस वाक्यसे दूर होती है। गर्भाधानादि क्रियाओंके मंत्र और नित्यकर्मके देवपूजनके मत्र एकही हैं ऐसा आदिनाथपुराण पर्व ४० में लिखा है।

संध्यास्वग्नित्रये देव पूजने नित्यकर्मणि ॥
भवंत्याहुतिमंत्राश्च तएतेविधिसाधिताः ॥ ७९ ॥

अर्थः—विधिपूर्वक साधे हुये ये मंत्र तीनों संध्या विषै तीनों अग्निके कुण्डोंमें नित्यकर्म करनेके देवपूजनमें आहुति देनेके मंत्रभी होते हैं। गर्भाधानादि, क्रियाओंमेंभी भगवान् पंचपरमेष्ठीका पूजन किया जाता है और नित्यपूजन उनहीका होता है। फिरभी नित्यपूजनके आरंभमें जो प्रतिज्ञा की जाती है सो अग्निकुडके सामने खड़े होकर इस मुजब की जाती है:—

अर्हन्पुराण पुरुषोत्तम पावनानि
वस्तूनि नूनमखिलान्ययमेक एव ॥

अस्मिन् ज्वलद्विमलकेवलबोधवन्हौ
पुण्यं समग्रमहमेकमना जुहोमि ॥ १४ ॥
—[ नित्यनेमपूजन ]

अर्थः—हे अर्हन्, हे पुराणपुरुषोंमें श्रेष्ठ, यह मैं पूजन करनेवाला एक पुरुष हूं, सो ये समस्त पवित्र वस्तुको मानूं निर्मल केवलज्ञानके समान जो यह अग्नि प्रज्वलित हुवा है, उसमें समस्त पुण्यरूप जैसे होय तैसे एकाग्र मन करि हवन करता हूं। यहांपर कोई ऐसा कहेगा कि, यह तो केवलज्ञानको अग्निका रूपकालंकार दिया है, सो सभी कल्पनामात्र है। केवल भावपूजन है। उसको यह विचारना चाहिये, कि यहांपर पूजन करनेकी विधिमुजब अग्निकुंडके सामने खड़े होकर अपने नजदीक पूजनकी सामग्री लेकर प्रतिज्ञा करता है। और 'अस्मिन्' यह शब्द इसमें पड़ा है सो दर्शकसर्वनाम है। सो प्रत्यक्ष प्रज्वलित किये हुये, अग्निकुंडोंको बतलाता है। यहांपर एक वस्तु प्रत्यक्ष है और दूसरी वस्तुकी कल्पना है। केवलज्ञान प्रत्यक्ष नहीं है उसके वास्ते केवलज्ञानकी कल्पना है और अग्निकुण्ड रखनेकी आज्ञा है सो प्रत्यक्ष दीख रहे हैं। ऐसे यहां उत्प्रेक्षालंकार है। जैसे पद्मपुराणमें अंजना सती पर्वतोंकी गुफामें रहती थी। उस समयका वर्णन करतेसमय कहा है कि, आजूबाजूके पहाडोंपरसे जो पानी नीचे गिर रहा था सो मानूं वे पहाड़ अंजना सतीके दुःखोंको देखकर अपने नेत्रोंमेंसे अश्रु वहाने लगे थे। इसमें पहाडोंसे अश्रुपात होना यह कल्पना है और पहाडोंसे पानी गिर रहा था यह बात प्रत्यक्ष गोचर है। सो यहां केवल भावपूजा नहीं है द्रव्यपूजा है, सो इस श्लोकके पहिले श्लोकसे सिद्ध होती है कि,—

द्रव्यस्य शुद्धिमधिगम्य यथानुरूपं
भावस्य शुद्धिमधिगन्तु धिगन्तुकामः ॥
आलंबनानि विविधान्यवलंब्य वल्गन्
भूतार्थ यज्ञपुरुषस्य करोमि यज्ञं ॥ १३ ॥

अर्थः—देशकालकी योग्यताके अनुकूल जल चंदनादिक द्रव्यनके शुद्धीको अवलम्बन करके भावनकी अधिक शुद्धि जो वीतरागता निर्वांछकताको प्राप्त होनेका इच्छक मैं जिनेंद्र गुणानिके स्तवन, ध्यान तथा प्रतिबिंबका अवलोकनादि नानाप्रकारके आलंबनको अवलम्बन करके सत्यार्थ पूज्य पुरुषका मैं पूजन करता हूं।

इसमें जल चंदनादिक द्रव्यसामग्रीसहित पूजनके वास्ते खड़ा हुआ बतलाया है, जिससे भावपूजनही केवल नहीं है, परतु द्रव्यपूजन भरपूर है ऐसा सिद्ध होता है।

दूसरा भी एक प्रमाण है। 'स्वाहा' शब्द अग्निमें आहुती देते समय कहा जाता है। पूजनके समय निर्वपामीति स्वाहा ऐसा जो मन्त्र उच्चारण किया जाता है उससेभी सिद्ध होता है कि, पूजनद्रव्य अग्निकुंडोंमें डाल दिया जाय। कोई कहते हैं कि स्वाहा शब्द है सो निर्वपामि शब्दका पल्लव शब्द है, लेकिन बीचमें इति शब्द जो पड़ा है सो समाप्तिसूचक है। जिससे निर्वपामिका अर्थ तो अर्पण करता हू—ऐसा लेकर इति शब्दसे वाक्य पूर्ण हो गया। आगे स्वाहा शब्द रहा सो अग्निमें डाल देनेके अभिप्रायको बतलाता है।

ऐसे अग्निकुंडोंमें पूजन करनेके लिये जो कुछ थोडेंबहुत प्रमाण मिले सो दिये हैं। जो कोई निर्माल्यद्रव्यके पापसे डरता है उसको इतने प्रमाण बस हैं। अग्निकुंडोंमें पूजन करनेसे निर्माल्यद्रव्यका क्या किया जाय? यह सवालही उठता नहीं है।

इसपर आप तर्क करेंगे कि, अग्निकुडोंमें पूजन करनेका अग्निहोत्रीको कहा है। इसका उत्तर, अग्निहोत्रीभी जैनी और अणुव्रती श्रावकही होगा। और जो जैनी श्रावक नित्यशः अपने घरमें अग्निकुडमें पूजन करता होगा सो अग्निहोत्री कहावेगा ऐसा श्रीजिनसेनाचार्यका अभिप्राय है। तो फिर अग्निहोत्री आप जैनी श्रावकसिवाय दूसरा कौन होगा?

श्रीयुत पन्नालालजी गोधा लिखते है कि, "निर्माल्यद्रव्य ग्रहण करना

अथवा भस्म करना इन दोनोंमें समान पाप है । लेकिन उनको विचारना चाहिये कि, जिनवाणीमें पाप पुण्य जो लिखा है सो परिणामोंकी तीव्र मदताके अनुसार बतलाया है । निर्माल्य ग्रहण करके स्वयं भोगनेमें अथवा अन्यको भोगनेवास्ते देनेमें जो लोभका प्रमत्त योग होता है वह निर्माल्य भक्षणके दोषसे बचानेके हेतूसे भस्म कर देनेमें नहीं है । इस बातके तारतम्यको भूलना नहीं । इस बातका अधिक खुलासा देखना चाहो तो 'प्रमत्त योगात्प्राणव्यपरोपणं हिंसा' इस सूत्रकी टीका और 'दुःख शोक तापाक्रंदन वधपरिदेवनान्यात्म परो भयस्थान्यसद्वेद्यस्य' इस सूत्रकी टीकाएं राजवार्तिकादि देख लेनेसे ज्ञात होगा । यहापर लेख वढ़ जानेके भयसे लिखना उचित नहीं समझता हूं ।

निर्माल्यद्रव्यके पापसे जो डरता है उसको इतने प्रमाण बहुत हैं । इनसे अधिक प्रमाण ढूढनेकी कोई आवश्यकता नहीं है । पूजनका विषय कोई विशेष महत्वकी बात नहीं है । 'मान पूजाया' पूजन माने सत्कार है, सो सत्कार अनेक प्रकारसे होता है; हाथ जोडना, मस्तक नवाना, दंडवत करना, स्तुति करना, देखके खड़े होना, इत्यादि क्रियाएं सत्कारमें होती हैं ।

अष्टद्रव्यसे पूजन करना अथवा पंचामृताभिषेक करनाभी सत्कार है । लेकिन अन्यमती लोगोंके ठाकूर स्नान करते हैं, उनके सामने अर्पण किये हुये नैवेद्यादि पदार्थका भोग लेते हैं । वैसा दिगंबर जैनियोंके भगवान नहीं करते हैं, श्वेतावरोंके केवलीके माफक कवलाहारभी नहीं ग्रहण करते हैं । इस बातका प्रदर्शन अपनेको पूजन करते समय याद रखना चाहिये । अष्टद्रव्यके पूजनका इतना महत्व होता तो श्रीकुंदकुंदाचार्य श्रावकधर्मके वर्णनमें उसको ज़रूर लिखते । कदाचित् उन्होंने श्रावक धर्मका वर्णन बहुत संक्षिप्तमें दिया है उससे उसमें नहीं लिखा होगा— ऐसा आप कहोगे तो जिनके बाद श्रीसमंतभद्रस्वामी थोड़ेसे वर्षोंसे हुये हैं और जिन्होंने अपने श्रावकधर्मकी पुस्तकको रत्नकरंडकोपासकाध्ययन ऐसा

नाम दिया है और डेढ़सौ श्लोकमें श्रावकधर्मका वर्णन किया है, उसमेंभी अष्टद्रव्यका नाम नहीं है। चतुर्थ शिक्षाव्रत जो वैयावृत्य नामका है उसमें 'अतिथीनां प्रतिपूजा' और 'भेको प्रमोद मत्तः कुसुमेनैकेन राजगृहे' ऐसे दो वाक्य मिलते हैं, लेकिन 'अष्टद्रव्य' यहां शब्द नहीं है। श्रीपूज्यपाद स्वामीकृत उपासकाचार नामका पुस्तक ९४ श्लोकमें प्रसिद्ध हुवा है, उसमेंभी अष्टद्रव्यका नाम नहीं है। श्रीअमृतचंद्रस्वामीकृत पुरुषार्थसिद्धयुपायमें श्लोक ४१ से लगाय श्लोक २०९ तक श्लोक १६९ में श्रावकधर्मका वर्णन किया है, उसमेंभी कहीं अष्टद्रव्यका नाम नहीं है। श्रीपद्मनंदि श्रावकाचारका पुस्तक ६१ श्लोकोंकी श्रीमती मगनबाईने गुजराती अर्थसहित छपवाई है उसमेंभी अष्टद्रव्यका नाम नहीं है। इससे ज्ञात होता है कि, अष्टद्रव्यसेही पूजन करना चाहिये— यह बात श्रावकधर्ममें मुख्यतासे नहीं है। तो फिर उसके वास्ते आप अष्टद्रव्यकी स्पष्टतया पुष्टि करनेमें इतना कष्ट क्यों उठाते है? निर्माल्यद्रव्यको अनिष्ट समझकर उसको नष्ट करनेका उपाय थोडासा अगुष्टभरभी मिल जाय तो इष्ट मानकर संतुष्ट होना चाहिये। निर्माल्यद्रव्य भस्म कर देनेमें बाधक प्रमाण नहीं हैं, और इससे निर्माल्य ग्रहणके भयकर दोषोंसे बचना हो तो त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजीकी आज्ञाको मान्य करके खुर्जा, कलकत्ता, फिरोजाबाद, इत्यादि स्थानके मंदिरोंमें जो भस्म कर देनेका रिवाज चल रहा है, उसका अनुकरण करनेमें क्या हानि है?

आपका—

हीराचंद नेमचंद, शोलापुर

---

## निर्माल्यविषयक शंकासमाधानकी समीक्षा।

( जैनमित्रः— अगहन शुक्ल २ वी सं० २४४० )

जैनमित्र वर्ष १४ अंक १८ में श्रीयुत सेठ हीराचन्द नेमचन्दजीने मेरे लेखके प्रत्युत्तरमें 'निर्माल्यविषयक शंकाओंका समाधान' शीर्षक

लेख प्रसिद्ध किया है। परन्तु यदि लोगोंकी प्रवृत्तिकी तरफ ध्यान न देकर निष्पक्षपात बुद्धिसे सत्यासत्य निर्णयके लिये आर्षवचन और सद्धेतुओंद्वारा सेठजी लिखते तो मेरे सदृश बहुत लोगोंपर आपका अनुग्रह होता और फिर ऐसी समीक्षा करनेकी दिक्कत न उठानी पड़ती। सेठजीने जो जो युक्तिया दी हैं वे इतनी पोच हैं कि उनसे आपका मन्तव्य बिलकुल स्थिर नहीं होता। सेठजी लिखते हैं कि, " सभी निर्माल्य भक्षण करनेवाले उपाध्याय नामधारक पुजारी निर्माल्य भक्षणमें दोष है—ऐसा मानते नहीं हैं। उनका निर्माल्य—भक्षणमें इतना तीव्र लोभ है कि शंकाकारने जो उपरोक्त प्रमाण सर्वमान्य आचार्योंके दिये हैं उसके ऊपर यह विश्वास नहीं रखते हैं। इससे उनको अप्रत्याख्यानावरणीके उदयसे बढ़कर जो जिनवाणीऊपर अश्रद्धान करनेवाला अनन्तानुबन्धी कषायका उदय होनेसे उनको भगवान्‌की पूजा करना योग्य नहीं है— ऐसा जानकरही त्यागी पन्नालालजी, मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजी आदि निषेध करते हैं। "

सेठजीने सभी उपाध्यायोंके सिरपर निर्माल्यमें दोष नहीं है-ऐसा उपालम्भ दिया है। खैर, सेठजीके उपरोक्त वाक्योंका सारांश यह हैं, " जिनवाणीके ऊपर अश्रद्धान करनेवालोंको भगवान्‌का पूजन करना योग्य नहीं है। " अब सेठजीके कथनानुसारही यह बात सिद्ध हो चुकी कि, जिनवाणीके ऊपर जो जो अश्रद्धानी हैं वे सभी भगवान्‌के पूजन करनेके योग्य नहीं हैं। यहापर ये प्रश्न उठते हैं कि त्रिलोकसार, राजवार्तिक, सर्वार्थसिद्धि, श्लोकवार्तिकादि ग्रन्थोंमें पृथ्वी चपटी और स्थिर मानी है, लेकिन् जो लोग गोल और घूमती हुई मानते हैं वे जिनवाणीके अश्रद्धानी होनेसे भगवान्‌के पूजन करने योग्य रहेंगे या अयोग्य ?

अष्टाङ्गनिमित्त शास्त्रोंके भेद प्रभेदोंमें फलित ज्योतिषकोभी ग्रहण किया है, परन्तु उसको झूठ माननेवाले अश्रद्धानी होनेसे पूजन करने योग्य हैं या अयोग्य ?

यशोनन्दि भट्टाकलङ्कआदिक आचार्य ग्रन्थोंमें पुष्प चढाना लिखा है, लेकिन वहुतसे जैनी भाई उसका निषेध करते हैं; अतः जिनवाणीके अश्रद्धानी होनेसे पूजनके योग्य रह जांयगे या नहीं ?

अभिषेक प्रकरणमें पचामृतकाभी विधान मिलता है, परन्तु जो निषेध करते हैं वे अश्रद्धानी होनेसे पूजनके अधिकारी हैं या नहीं ?

त्यागी मन्नालालजी और पडित श्रीलालजी आदिके वचन सभी जैनमतानुयायिओंको तभी चुपकी मारकर प्रमाणित हो सकने थे यदि वे आधुनिक हुंडावसर्पिणी कालके केवली या गणधर होते ? सेठजी ! क्या आपको त्यागी मन्नालालजीके और पंडित श्रीलालजी आदिके वचन प्रमाण है ? यदि प्रमाण हैं तो दूसरोंके पूजनाधिकारका निषेध भी प्रमाण होगा ?

प्रश्न २ रेमें मैंने यह पूछा था कि ' प्रतिष्ठासंहिता आदि ग्रन्थोंमें पूजन और हवन ऐसे दो विभाग पाये जाते हैं। यदि पूजनद्रव्यकाभी हवन किया जावे तो पूजन और हवनमें अन्तर क्या रहा ?

इसके ऊपर सेठजी लिखते हैं कि " पूजन और हवन अलग होय तो कुछ हर्ज नहीं इत्यादि। " प्रश्न कुछ और, उत्तर कुछ और ! और दोष गुण पूछनेका मेरा मतलबही नहीं था, परन्तु ' अन्तर क्या रहा ' इसका उत्तर लिखना लाजिम था।

प्रश्न ३ रा यह था कि ' कलकत्तेके वडे मन्दिर आदिकी प्रवृत्तिको ही यदि विना हेतुके सत्य माना जावे इत्यादि।

इसके उत्तरमें सेठजीने यह लिखा है कि ' पूजन किये हुए निर्माल्य द्रव्य भक्षण करनेमें अथवा किसीको भक्षण करनेके वास्ते देनेमें अन्तरायकर्मका और चोरीका दोष उपरोक्त प्रमाणसे लगता है इत्यादि।

वास्तवमें इतनी वात सत्य है कि ' निर्माल्य द्रव्य भक्षण करनेमें अथवा किसीको भक्षण करनेके वास्ते देनेमें चोरीकृत अन्तरायकर्मका बन्ध होता है।' लेकिन भस्मही करनेमें क्या प्रमाण है ? सम्पादकीय नोटमें

भी इसपर बल दिया गया है, इसलिये कृपाकर आप आर्ष वचनोंको अवश्य प्रकाशित कर देवें। तब सब लोग ' सामग्री भस्म करना चाहिये इस बातको प्रमाण मान लेवेंगे।

प्रश्न ४ का उत्तर भी बिलकूल असंबद्धसा मालूम होता है, क्योंकि मैंने प्रश्न किया था कि ' किसी दुष्ट बदमाशने चढाया द्रव्य बाजारमें वेंच दिया, लेकिन इस बातकी हमें खबर न लगी, और हमने उसको बाजार भावसे खरीद लिया, तो उससे कौनसे ऐसे परिणाम होते हैं जिनके निमित्त हमें पापका भागी होना पडता है।

इसका उत्तर सेठजी लिखते हैं कि ' निर्माल्यद्रव्य बाजारमें वेचा जाता है इत्यादि।' परन्तु सेठजीने यह नहीं बताया कि अनजाना निर्माल्य द्रव्य बाजार भावसे लेनेमें कौनसा पाप लगता है?

आगे सेठजी अपना निजी अभिप्राय इस प्रकार लिखते हैं कि, जिस मन्दिरजीमें पूजनके वास्ते अग्निकुण्ड नहीं है अथवा निर्माल्य द्रव्य-भस्म करनेका कोई साधन न हो वहापर श्री अमितिगति श्रावकाचारमें लिखे मुताबिक द्रव्य पूजन करनेसे काम चल सकता है इत्यादि। सेठजीसे यहांपर यह सवाल है कि पूजनके वास्ते जिस अग्नि-कुण्डका आपने जिकर किया है वह गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि और आहवनीय-इन तीन कुण्डोंमेंसे कोई है या इनसे भिन्न ही है? यदि इनमेंसे कोई है या इनसे भिन्न ही है? यदि इनमेंसे कोई है तो उसकी रचना भगवान्से कौनसे दिशामें और भगवानकी वेदीसे कितने अन्तरपर करना चाहिये- इसको सप्रमाण प्रसिद्ध कीजिये। यदि भिन्न है तो उसके बनानेमें शास्त्र-प्रमाणसहित कौनसे स्थानपर और उसकी लम्बाई, चौडाई, मोटाई, ऊचाई वगैरह आकार बतलाइये

अर्हत्सिद्ध आदिको प्रत्येक या समुदाय रूपसे चढाया हुवा द्रव्य अग्निकुण्डमें, चढते समय या विसर्जन होनेके बाद एकदम प्रक्षेपण करना। और प्रक्षेपण करते समय भगवान्को चढानेके मन्त्रोंके सिवाय कोई दूसरे

मन्त्र पढकर प्रक्षेपण करना या विना मन्त्रसेही भस्म करनेके लिये किसी विशेष लकडीकी आवश्यकता है या किसी भी लकडीसे भस्म कर देना चाहिये—सप्रमाण प्रसिद्ध करनेकी कृपा कीजिये। और आगे आपने यह लिखा है कि निर्माल्यद्रव्य भस्म करनेका कोई साधन न हो तो श्रीअमितिगति श्रावकाचारमें लिखे मुताबिक द्रव्यपूजन करनेसे काम चल सकता है इत्यादि। किन्तु सेठजीको मालूम रहे कि अमितिगत्याचार्य काष्ठासंघी होनेसे मूलसंघके ( नन्दि, सेन, देव और सिंह संघके ) अनुयायियोंको उनका वचन प्रमाण नहीं होगा, इसलिये मूलसंघी आचार्योंका प्रमाण देना चाहिये, जिससे बहुत लोग लाभ उठा सकेंगे।

बाहुबलि शर्मा, विद्यार्थी—
जैनसिद्धान्त पाठशाला, मोरेना।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

( जैनमित्रः—वैसाख शुक्ल २ वीर सं० २४४० )

श्रीयुत संपादक जैनमित्र, बम्बई— जैजिनेन्द्रः—

निर्माल्य-द्रव्यचर्चाके विषयमें मैंने श्रीयुत पंडित श्रीलालजीसे पत्रव्यवहार किया था, जिसमेंका कुछ पत्रव्यवहार पहले जैनमित्रमें प्रकाशित किया जा चुका है। और जो उसके बाद पत्रव्यवहार हुआ है उसे मैं भेजता हूं, प्रकाशित करें।

श्रीयुत पंडित श्रीलालजी, अलीगढ—जैजिनेन्द्रः—

आपने आगे लिखा था कि, निर्माल्यद्रव्यको मंदिरजीके बाहिर रख देनेके बारेमें शास्त्राज्ञा देखकर लिखूंगा, जिसको बहुत दिन होगये आपकी तरफसे अभीतक कुछ खुलासा जबाव मिला नहीं, सो पत्रोत्तरमें खुलासा जरूर लिखें। यदि शास्त्राज्ञा न मिले तो वैसा लिखें।

शोलापुर, ता. ३०—१०—१३. } आपका हीराचंद नेमचंद।

रा. रा. हीराचंद नेमचंद, शोलापुर ।

जोग लिखी अलीगढसे श्रीलालका सविनय जुहारु ! कृपापत्र मिला । श्रीनिर्वाणोत्सव अत्यानंदसे हमने भी किया है । निर्माल्यद्रव्यको कूटमें रखनेके लिये श्रीपद्मपुराणजीमें लिखा है-" आप वहा देख लें । कृपादृष्टि पुरस्सर धर्मस्नेह बनाये रखिये गा । कार्तिक सुदी ४ सवत् १९७० ।

*    *    *    *    *

सोलापुर, ता० १७-११-१३ इसवी ।

**श्रीयुत् पं० प्यारेलालजी श्रीलालजी, अलीगढ़ ।**

जोग शोलापुरसे हीराचंद नेमचन्दका धर्मस्नेहपूर्वक जुहारु ! अपरंच आपका पोष्टकार्ड कार्तिक सुदी ४ का मिला, बहुत आनद हुआ ।

निर्माल्यद्रव्यको कूटमें रखनेके लिये श्रीपद्मपुराणजीमें लिखा है-'आप वहा देख लें' ऐसा आपने लिखा । जिससे मैंने पद्मपुराण निकालकर देखा तो उसमें श्रीसीताजीको रामचन्द्रजीने अरण्यमें छोडनेको सेनापति कृतातवक्रको हुक्म दिया और कृतातवक्र सीताजीको अरण्यमें छोडनेको ले गया । उस वक्त कृतांतवक्रने सीताजीसे कहाः—

चित्रचापसमानस्य निष्कृत्यगुणधारिणः ॥ .
नित्यनम्रशरीरस्य निंद्य भृत्यस्य जीवितं ॥ ४३ ॥
संस्कार कूटकस्यैव पश्चान्निवृत्ततेजसः ॥
निर्माल्यवाहिनो धिक्धिक् भृत्य नाम्नो शुधारणं ॥४४॥

[ पर्व ९७. ]

इसमें तो नौकरोंका जीवित चित्रामके धनुष्यवत्, संस्कार कूटवत निंद्य है । नौकरोंका प्राण धारण करना सो निर्माल्य ले जानेवालेके समान धिकारयुक्त है-इतना दीखता है । निर्माल्यद्रव्यको कूटमें रखना ऐसा कुछ लिखा नहीं है । निर्माल्यकूट कहा, किस जगहपर, कितना लम्बा, चौड़ा और गहरा होता है ऐसा कुछ विधिवाचक वर्णन नहीं है । सो इन्हीं श्लोकोंपरसे आप निर्माल्यद्रव्यकूटमें रखनेको कहते हैं अथवा और कोई

प्रकरणमें निर्माल्यद्रव्य कूटमें रखनेकी विधि लिखी है? यदि लिखी हो तो कृपाकर उस प्रकरणको और उन श्लोकोंको लिखें, सो मैं निकाल लूंगा।

आपका—हीराचन्द नेमचन्द।

*　*　*　*　*

नोट-उपर्युक्त पत्रको भेजे ४ मास होगये, अभीतक पंडितजी जवाबही दे रहे हैं। (संपादक.)

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

(जैनमित्रः-ज्येष्ठ शुक्ल २ वीर सं० २४४०)

'जैनमित्र' वर्ष १९ वें के अंक ३ अगहन शुक्ल २ में 'निर्माल्य-विषयक शंकासमाधानकी समीक्षा' इस शीर्षक बाहुबली शर्माके हस्ताक्षरसे एक लेख प्रकाशित हुआ है, जिसमें कोई प्रश्न हैं. उनके उत्तर उन्होंने मुझसे मांगे हैं सो इस मुजब हैं:—

१. शेठजीने सभी उपाध्यायोंके सिरपर निर्माल्यमें दोष नहीं है—ऐसा उपालंभ दिया है" इत्यादि। सो सभी कहनेका मेरा आशय यह था कि, दक्षिण तरफके बहुतेरे उपाध्याय इस श्रद्धानवाले हैं। क्वचित् सौमेंसे एक दोही इसके अपवादरूप निकलेंगे, तौभी संग्रहनयसे 'सभी' ऐसा शब्द दिया जाता है। यदि इसके अपवादमें जो कोई उपाध्याय हों उनके नाम बाहुबली शर्मा प्रकट कर दें तो उतने महाशय बाद किये जायंगे।

२ त्रिलोकसार, राजवार्तिक, सर्वार्थसिद्धि, श्लोकवार्तिकादि ग्रंथोंमें पृथ्वी चपटी और स्थिर मानी है। लेकिन जो लोग गोल और घूमती हुई मानते हैं वे जिनवाणीके अश्रद्धानी होनेसे भगवानके पूजन करने योग्य रहेंगे या अयोग्य?

इस प्रश्नसे मैंने सर्वार्थसिद्धि ग्रन्थका तृतीयाध्याय जिसमें मध्यलोकका वर्णन है उसके सूत्रकी टीका देख ली। राजवार्तिकके वार्तिक और टीकाएं मेरी प्रार्थनासे पंडित वंसीधरजीने देख लीं, लेकिन कहींपर पृथ्वी 'चपटी'

और 'स्थिर' ये शब्द देखनेमें नहीं आये। सो सर्वार्थसिद्धि टीकामें अथवा राजवार्तिकमें किस जगहपर पृथ्वी 'चपटी' और 'स्थिर' ऐसे शब्द लिखें हैं सो कृपा करके लिखें, मैं उन वाक्योंको फिर निकालकर देख लूगा।

३. "अष्टांग निमित्त शास्त्रके भेद प्रभेदोंमें फलित ज्योतिषकोभी ग्रहण किया है, परतु उसको झूठ माननेवाले अश्रद्धानी होनेसे पूजन करने योग्य हैं या अयोग्य?"—ऐसा प्रश्न है। जिसका उत्तर ऐसा है कि, "फलित ज्योतिष जैनाचार्योंका लिखा हुआ हो वह ग्रहण किया है, लेकिन वह ज्योतिष फलित ग्रंथ तिरोभूत हैं ऐसा पंडित माणिकचंदजी लिखते हैं। तो उसके ऐवजमें भास्कराचार्य, वराहमिहिर, गणेश दैवज्ञ, इत्यादि मिथ्यादृष्टीके बनाये हुए सूर्य सिद्धात, सिद्धांत शिरोमणि, मुहूर्त मार्तंड, मुहूर्त चिंतामणि, जातकाभरण, जातकालंकार इत्यादि ग्रन्थोंका श्रद्धान करनेवाले तो मिथ्याती ही कहे जायगे? जैनाचार्योंका बनाया हुआ फलज्योतिषका ग्रथ कौनसा किस आचार्यका बनाया हूआ आज उपलब्ध है सो लिखें और उसको झूठ माननेवाला कौन है उसका नाम लिखें। जैनाचार्योंका बनाया फलज्योतिष ग्रन्थको कोई जैनी झूठ माननेवाला नहीं है—ऐसा मैं समझता हू।

४. "यशोनंदि भट्टाकलंक आदिक आचार्योंके ग्रंथोंमें पुष्प चढ़ाना लिखा है, लेकिन बहुतसे जैनी भाई उसका निषेध करते हैं। अतः जिनवाणीके अश्रद्धानी होनेसे पूजनके अधिकारी हैं या नहीं?

इस प्रश्नका उत्तर इतना ही है कि जो निषेध करते हैं सो आचार्यके वाक्यका निषेध नहीं करते हैं, लेकिन जो पुष्पमें प्रत्यक्ष त्रसजीव देखनेमें आते हैं—ऐसे पुष्प चढ़ानेका निषेध करते हैं,। आचार्योंका अभिप्राय भी जो कुछ चीज भगवानको चढानेकी होय सो त्रसजीवसे रहित, निर्दोष, निर्मळ, उत्तमसे उत्तम, आखोंसे अच्छी तरह देखकर चढानेका है। और शायद निर्दोष चीज न मिले तो उस चीजके सिवाय

अथवा उसके एवजमें और कोई निर्दोष चीज चढानेसे पूजन हो सकता है। यदि इस हेतुके अनुसार वे जैनी भाई पुष्प चढानेका निषेध करते हों तो उनको जिनवाणीने अश्रद्धानी नहीं कहा जायगा।

९. " अभिषेक प्रकरणमें पंचामृतका भी विधान मिलता है, परन्तु जो निषेध करते हैं वे अश्रद्धानी होनेसे पूजनके अधिकारी हैं या नहीं? "

इसका समाधान ऐसा है कि पंचामृताभिषेक प्राचीन आचार्य कुंदकुंद-स्वामी समंतभद्राचार्य आदिके बनायें श्रावकधर्म, उपासकाध्ययन अथवा श्रावकाचारमें नहीं लिखा है-आधुनिक आचार्योंके ग्रंथोंमें देखनेमें आता है। लेकिन उसका हेतु भगवानकी प्रतिमाको नुकसान न पहुंचे और प्रतिमाका तेज बना रहे ऐसा होय तो ठीक है। लेकिन पंचामृता-भिषेकके अतिरेकसे प्रतिमाका तेज बिगड गया--ऐसा कई जगह देखनेमें आता है। इस दृष्टिसे पंचामृताभिषेकका निषेध करते होंगे तो इससे उनको अश्रद्धानी नहीं कहा जायगा। सबब कि इसका निषेध करनेमें उनका कोई स्वार्थ नहीं है. बल्कि प्रतिमाका स्वरूप और तेजमें बिगाड न होने देनेका पारमार्थिक हेतु है। निर्माल्य भक्षणमें पाप नहीं है। ऐसे माननेवालेका हेतु निर्माल्यद्रव्य ग्रहण करनेका है--सो स्वार्थी है। जिससे हर कोई दोष उसके हेतुके ऊपर आधार रखता है, ऐसा सम-झना चाहिए।

१. " त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजी आदिके वचन सभी जैनमतानुयायिओंको तभी चुपकी मारकर प्रमाणित होसकते थे, यदि वे आधुनिक हुडावसर्पिणीकालके केवली या गणधर होते? सेठजी, क्या आपको त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजी आदिके वचन प्रमाण हैं? ता दस्सोंके पूजनाधिकारका निषेधभी प्रमाण होगा।

इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है कि 'सिर्फ केवली या गणधर सिवाय किसीकाभी वचन प्रमाण नहीं मानना चाहिये, ऐसा कहनेमें कुंदकुदाचार्य, यशोनंदि

भट्टाकलंक, इत्यादि आचार्य भी केवली या गणधर नहीं हैं-इनके भी वचन प्रमाण नहीं मानना ऐसा कहना पड़ेगा। और आजतक कोईभी केवली अथवा गणधरके हाथका लिखा हुआ ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है— जो कुछ ग्रन्थ देखनेमें आते हैं सो 'तेषा वचोनुसारमासाद्य' अर्थात् केवली या गणधरोंके वचनोंका आश्रय लेकर परंपरासे ग्रन्थ रचना हुई है—ऐसे शास्त्रोंके आधारसे और युक्ति प्रमाणोंसे हरएक वक्ता उपदेश देता है। उसका उपदेश 'युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्' अर्थात् युक्ति और शास्त्रसे अविरोधि होना चाहिये। सो त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजीने निर्माल्यद्रव्यको भस्म करनेको कहा है, इसमें युक्ति और शास्त्रकी मर्यादाका विरोधी वचन कोईभी नहीं है। निर्माल्यद्रव्य किसीकोभी ग्रहण नहीं करना चाहिये—ग्रहण करनेमें बड़ाभारी दोष है। ऐसे श्रीकुंदकुदाचार्य, उमास्वामी, अकलंकस्वामी, अमृतचद्रसूरि, सकलकीर्ति आचार्य स्याद्वादवारिधि पंडित गोपालदासजी, ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी और खुद आप ( बाहुबलि शर्मा ) इत्यादिके वचन मिलते हैं, और कहींपर होमकुण्डमें पूजन करनेकेभी वचन मिलते हैं। तो ऐसे वचनोंका आश्रय लेकर निर्माल्य ग्रहण करनेके पापसे बचानेके हेतुसे उसको भस्म कर देना—ऐसा कहना किसी रीतिसे युक्तिद्वारा या शास्त्रद्वारा बाधित नहीं है। अब त्यागी मन्नालालजीने और पंडित श्रीलालजीने दस्सोंके पूजनाधिकारका निषेध किया—ऐसा आप लिखते हैं। लेकिन त्यागी मन्नालालजी तीन चार वक्त शोलापुर आये थे, और मदिरजीमें दसाहूमड़ श्रावकोंके पूजन करनाभी उन्होंने देखा था, लेकिन उन्होंने उनसे पूजनका कुछभी निषेध नहीं किया था। वैसेही पंडित श्रीलालजीभी शोलापुर आये थे और उन्होंनेभी दसाहूमड़ लोगोंको पूजन करते मदिरजीमें देखे थे, लेकिन उन्होंनेभी उनको पूजनका निषेध नहीं किया था। तो फिर बाहुबलि शर्मा उनके ऊपर ऐसा अवर्णवाद क्यों देते हैं सो मालूम नहीं पड़ता है।

७ " प्रतिष्ठासहिता आदि ग्रन्थोंमें पूजन और हवन ऐसे दो विभाग

पाये जाते हैं। यदि पूजनद्रव्यकाभी अर्थ हवन किया जाय तो पूजन और हवनमें अंतर क्या रहा ? "

इस प्रश्नका समाधान ऐसा है कि, प्रतिष्ठासंहिता आदि ग्रन्थोंमें पूजन और हवनमें ये दोही भेद हैं—ऐसा नहीं है। किन्तु सकलीकरण, भूमि-शोधन, नित्यमह, सदार्चन, चतुर्मुख, कल्पद्रुम, अष्टान्हिक, पंचामृताभि-षेक, एक हजार आठ कलशस्नपन, न्हवन, प्रोक्षण, सूरिमंत्र, दापन, बी-जाक्षर लेखन, शातिमंत्र, द्रव्यपूजन, क्षेत्रपूजन, कालपूजन, भावपूजन, इत्यादि कई भेद हैं. लेकिन ये सभी एक पूजन क्रियामें गर्भित हैं। जैसे जीवसमासके चौदह भेद हैं, इकत्तीस भेद हैं, अठ्याणवें भेद हैं—ऐसे कई भेद होसकते हैं। अथवा जीवका सामान्य लक्षण 'उपयोगमई' ऐसा कहा है, परन्तु उसके विशेष भेद करनेसे 'सद्विविधोष्ट चतुर्भेदः' अर्थात् दोय भेद, बारह भेद, ऐसे भेद विशेष दृष्टिसे होसकते हैं। हवनक्रियामें जो मंत्र कहे हैं सो पूजनकेही हैं। देखिए 'गृहस्थधर्म' पुस्तक पृष्ठ १९।२० में होमका विधि बतलाकर आगे आहूति देनेके १३ मत्र बतलाये हैं, उ-समें—" ॐ अर्हत्सिद्धेभ्यो नमोनमः। ॐ केवलिसिद्धेभ्यो नमोनमः। ॐ अनादि परंपरा सिद्धेभ्यो नमोनमः। " इत्यादि मंत्र कहे हैं, सो अर्हत्पर-मेष्ठीके और सिद्धपरमेष्ठीके सत्कार और नमस्कारकेही हैं। पूजनमेंभी 'ॐ ह्रीं अर्हत्परमेष्ठीने जलं निर्वपामीति स्वाहा। ॐ ह्रीं सिद्धपरमेष्ठिने जलं निर्वपामीति स्वाहा, इत्यादि मन्त्र कहे जाते हैं। सो इसमें कोई विशेष भिन्नता नहीं है।

८. " किसी दुष्ट बदमाशने चढाया द्रव्य बाजारमें बेच दिया, लेकिन इस बातकी हमें खबर न लगी और हमने बाजार भावसे खरीद लिया, तो उससे ऐसे कौनसे परिणाम होते हैं जिनके निमित्तसे हमें पापका भागी होना पडता है ? और 'अनजाना निर्माल्यद्रव्य बाजार भावसे लेनेमें कौनसा पाप लगता है ?'

इसका समाधान ऐसा है कि 'अनजाना' मायने अज्ञातभाव, सो पाप

पुण्यके आस्रव होनेमें अज्ञातभाव भी गिना गया है। देखो आस्रवके प्रकरणमें 'तीव्रमदज्ञाताज्ञातभावाधिकरण वीर्य विशेषेभ्यस्तद्विशेषः' इस सूत्रमें अज्ञातभावसे भी पुण्य पापके आस्रव होते हैं–ऐसा लिखा है। अथवा कई बदमाश निर्माल्यद्रव्य बाजारमें बेचते रहते हैं इतना तो आपके जाननेमें आया-ऐसा आपको मान्य है। अब इस बातकी आपको खबर न लगी और आपने बाजार भावसे खरीद लिया–इसकी खबर मिलानेमें आप क्या क्या प्रयत्न करोगे? और बाजारमें सभी दुकानोंपर एक सरीखा माल और एक ही भाव होना सभव नहीं है–कुछ थोडा बहुत तफावत मालमें और भावमें रहता ही है यह भी आप जानते हैं। और जिस दुकानपर कमी भावसे मिलेगा वहांसे लोग खरीदेंगे, जहां अधिक भाव होगा वहांपर न लेंगे–इससे स्यात निर्माल्यद्रव्य खरीदमें आना संभव है। मैं यह नहीं कहता हू कि हमेशा ही निर्माल्यद्रव्य खरीदनेमें आता है, लेकिन कोई कोई वक्त खरीदे बाद जाननेमें आता है कि हमने बहुत ही चोकसीसे खरीद किया तौभी निर्माल्यद्रव्य लेनेमें आगया। फिर उसको वापिस देनेको जाना और फिर चौकसी करके खरीदना इस परिश्रम करनेसे तो बेहेतर है कि खरीदते वक्त ही श्रीफल, बदाम, इत्यादि बिन फोडे हुए खरीदना और चढाते समय फोडकर चढाना, जिससे निर्माल्यद्रव्य खरीदनेमें आना संभव ही नहीं रहेगा, और ऐसे करनेमें कोई नुकसान भी नहीं है। पूजनके समय हमारा द्रव्य निर्माल्य है या नहीं–ऐसी शका भी नहीं होगी और अनजाना, जाना, ज्ञात, अज्ञात इत्यादि चर्चाके प्रसंग सब मिट जायंगे।

९. अग्निकुड भगवानके कौनसे दिशामें होना? और कितने लंबे चौडे होना, उसमें कौनसी लकडी डालना? इत्यादि आपके प्रश्न कोई महत्वके नहीं हैं। 'अग्निकुंड वेदीके आगे बनावे' ऐसा ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी अपने 'गृहस्थधर्म' पृष्ठ ११ में लिखते हैं, और लंबा चौडा कितना होना चाहिये इस विषयमें कुछ नहीं लिखा है। इसलिये

पूजनसामग्री भस्म हो सके उस अंदाजमे लंबाई चौडाई रखनेसे काम चल सकेगा । लकडी लालचंदन, सफेद चंदन, कपूर, पीपलकी लकडी उगुरू और छीली हुई आककी लकडी शुद्ध प्रासुक होम करने योग्य कुंडमें रक्खे और अग्नि जलावे–ऐसा गृहस्थधर्म पुस्तकके पत्र १८ में लिखा है । सो सुगंध देनेवाली और जल्दीसे अग्नि प्रज्वलित करनेमें मदद देती हो ऐसी लकडी हो ऐसा ध्यान रखना चाहिए । कुंडकी लंबाई चौडाईका महत्व होता तो ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी अपने गृहस्थधर्म पुस्तकमें जरूर लिखते ।

१०. " अर्हंतसिद्ध आदिको प्रत्येक या समुदाय रूपसे चढाया हुवा द्रव्य, अग्निकुंडमें चढते समय या विसर्जन होनेके बाद एकदम प्रक्षेपण करना और प्रक्षेपण करते समय भगवानको चढानेके मंत्रोंके सिवाय कोई दूसरे मंत्र पढकर क्षेपण करना " इत्यादि एक प्रश्न है । जिसका समाधान इस मुजब है:—

अग्निकुंड तो भगवानकी वेदीके सामने किये जाते हैं । और उनके सामने पूजा करनेवाला श्रावक खडे होकर हाथमें अथवा रकाबीमें पूजनद्रव्य लेकर जिस द्रव्यका श्लोक होय सो बोलकर ' ॐ ह्रीं अनंतानंत ज्ञानशक्तये ( अथवा जो कुछ होय सो ) अर्घ्यंनिर्वपामीति स्वाहा–ऐसा कहकर अग्निकुंडमें प्रक्षेपण कर देता है । यहां ' निर्वपामि ' शब्द है सो अर्पण करनेका कार्य बताता है । और ' स्वाहा ' शब्द है सो अग्निमें क्षेपण करनेका कार्य बताता है । और बीचमें इति शब्द है सो समाप्ति सूचक है । जिससे ' निर्वपामि इति ' इन शब्दोंसे अर्पण करनेके कार्य समाप्त हो चुके । ऐसा दिखाकर स्वाहा शब्दसे अग्निकुडमें भस्म हो जाय ऐसा कहकर क्षेपण कर देना । सो इस एक ही मंत्रसे दोनों क्रिया बतलाई हैं । इस मुजब निर्माल्यद्रव्य अग्निकुडमें भस्म हो गया तो फिर ' निर्माल्यद्रव्यका क्या किया जाय ' यह प्रश्न ही नहीं रहता । कदाचित् अग्निकुड मंदिरजीमें न हो और पूजन अष्टद्रव्यसे किया होय तो-

उसको सूकी और सुगंधित लकडियोंमें अग्नि प्रज्वलित कर उसमें फूंक देना चाहिये, ऐसा करनेमें कोई मंत्रकी जरूरत नहीं है।

११. "अमितिगति आचार्य काष्ठासंघी होनेसे मूलसंघके अनुयायिओंके उनका वचन प्रमाण नहीं होगा, इसलिये मूलसंघी आचार्योंका प्रमाण देना चाहिये, जिससे बहुत लोग लाभ उठा सकेंगे।"

इसका उत्तर ऐसा है कि, "श्रीअमितिगति आचार्यके ग्रन्थ सर्वमान्य हैं। अमितिगति आचार्यके पीछेसे बहुतसे मूलसंघके आचार्य हुये हैं, लेकिन किसीनेभी श्रीअमितिगति श्रावकाचारमेंके द्रव्यपूजनका निषेध नहीं किया है। श्रीअमितिगतिका वाक्य प्रमाण न होनेका कुछ कारण हो तो बतलाना चाहिये—ऐसी मैंने आसोज शुक्ला २ के 'जैनमित्र' में प्रार्थना की थी। जिसके उत्तरमें विद्वान् ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी संपादक 'जैनमित्र' आसोज सुदी २ के अंकमें लिखते हैं कि, "हम श्रीअमितिगतिके वचनोंको, जबकि वह प्राचीन ऋषियोंके वाक्योंसे भी मिल रहे हैं, सर्वथा मान्य करनेको तय्यार हैं।" इससे सिद्ध होता है कि, श्रीअमितिगतिके वाक्योंपर सिवाय बाहुबलि शर्माके किसीनेभी अश्रद्धान प्रगट नहीं किया है।

इस मुजब श्रीयुत बाहुबलि शर्माके प्रश्नोंके उत्तर यथाशक्ति दिये हैं। वास्तविक देखनेसे ऐसा मालूम होता है कि शर्माजीने इस लेखमें बहुतसे प्रश्नही किये हैं, लेकिन शिरोलेख "निर्माल्यविषयक शंका समाधानकी समीक्षा" ऐसा शीर्षक क्यों लिखा है सो मालूम नहीं होता है।

हीराचन्द नेमचन्द शोलापुर।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

(जैनमित्रः—श्रावण कृष्ण २ वीर सं० २४४०)

सेठ हीराचन्द नेमचन्दने "जैनमित्र" वर्ष १५ के ७ वें अंकमें गत वर्ष १४ वें के जैनमित्र अंक २३ में मुद्रित हमारे नोटोंका जो उत्तर दिया है, उसमें एक यह बड़ी भारी शंका खडी कर दी है कि, द्रव्यपूज-

नमें अष्टद्रव्योंके होनेका नियम नहीं है। इस शंकाके निवारणके लिये हम सेठजीको उस पंचाध्यायी ग्रन्थका प्रमाण देते हैं, जिसको सर्व विद्वान् जैनशास्त्री गूढ सिद्धान्तोंका खजाना बतलाते हैं। उसके पत्र १६० श्लोक ३६ और ३७ में लिखा है:—

पूजामप्यर्हतां कुर्याद्यद्वा प्रतिमासु तद्धिया ॥
स्वर व्यंजनानि सस्थाप्य सिद्धानप्यर्चयेत्सुधीः ॥ ३६ ॥
सूर्युपाध्यायसाधूना पुरस्तत्पादयोः स्तुतिम् ॥
प्राग्विधायाष्टधा पूजा विदध्यात्स त्रिशुद्धितः ॥ ३७ ॥

यहा अष्टधापूजासे प्रयोजन जल चदनादि आठ द्रव्योंसे की हुई पूजासेही है। जितनी प्राचीन सस्कृतकी पूजाएं मिलती हैं उन सबमें आठ द्रव्योंसेही छन्द लिखे हैं, न तो ९ के और न ७ के। जो **नित्य नियमपूजा** दक्षिण व उत्तरके सर्वत्र जैनियोंमें प्रचलित है तथा जिसको आपभी मान्य करते हैं। क्योंकि आपने उसीके प्रमाणमें द्रव्यस्य शुद्धि.... आदि श्लोक दिया है। उसमें आठ द्रव्योंसेही पूजा वर्णित है।

**उदकचंदनादि** ...श्लोक सर्व भाई बोलते हैं। **श्रीपद्मनंदि मुनि** रचित सिद्धपूजामें भी जलचंदनादि ८ द्रव्योंकोही लेकर ८ अष्टक रचे हैं। श्रीपद्मनदि पंचविंशतिकामें १९ वां अधिकार पूजाष्टक नामका आठ द्रव्योंकीही सूचना दे रहा है। यदि **श्रीकुंदकुंदाचार्यने रयणसारमें** सामान्य कथन होनेसे ८ द्रव्योंके नाम नहीं लिखे, तथापि उनके कथनसे यह ता प्रमाणित हैही कि, द्रव्यपूजा वस्तु चढाकर की जाय। यदि ऐसा न होता तो पूजाका द्रव्य हरनेवाला पापी है—ऐसा वे नहीं लिखते। जब किसी क्रियाका विधान श्रावकोंको बतलाया जाता है तो उसके नियमभी अवश्य होते हैं। जब द्रव्यपूजाका विधान है, तब कितने द्रव्य चढने व उनसे क्या २ भावना करनी यहभी वर्णन होता है सो सस्कृत व भाषा पूजाओंसे प्रगट है कि, ‘ जन्मजरा रोग विनाशनाय जलं व मोक्षफल प्राप्तये फलं ॥ ’ हम श्रीअमितिगति आचार्य कथित दोनों प्रकारकी द्रव्यपू-

जाको अमान्य नहीं करते। आशा है इनने प्रमाणोंसे सेठजी आठ द्रव्योंका नित्यपूजामें होना नियमरूप है, इस बातका विश्वास कर लेंगे।

संपादक।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

( जैन गज़टः-चैत्र कृष्णा १२ वीर सं० २४४०. )

उपर्युक्त शीर्षकका एक लेख जैनमित्र वर्ष १५ अङ्क ७ में प्रकाशित हुआ है, लेखक हैं सेठ हीराचन्दजी सोलापुरवाले। पाठकगण सेठजी से भली भांति परिचित। होंगे तथापि आपके गुण हमें आपके गुणानुवाद करते विना ही प्रेरणा प्रेरित करते हैं। सेठजी की प्रशंसा समाचार पढने वालों से अविदित नहीं हैं; परन्तु हमें जैनबद्री की यात्रा करते सेठजी से मिलने का सौभाग्य प्राप्त हुआ, और सेठजी को वास्तव में एक गुणी और गुणरागी देख पाया। आप लक्षाधिप हैं, गवर्नमेंट से ओनरेरी मजिस्ट्रेट की उपाधि प्राप्त हैं, इङ्गलिश भाषा में वे रोकटोक भाषण करने वाले हैं। सोलापुर की पञ्चायत के नहीं नहीं बल्कि दक्षिण प्रान्त में एक आप नेता समझे जाते हैं। आपने कितने ही हिन्दी भषा के जैन भाषा ग्रथों का महाराष्ट्र भाषा में उल्था किया है, जिस मे महाराष्ट्र देश आपकी इस कृति से चिर ऋणी रहेगा।

श्रीधवल जयधवल ग्रथों का कर्नाटक लिपि से हिन्दी भाषा में होजाना एक मात्र आपके ही कर्तव्य का फल है। जिस से समस्त भारतीय जैनसमाज आपका गुणानुवाद गाता रहेगा, और गाना चाहिये।

और आपने "जैनबोधक" नाम के पत्र द्वारा अनुमान १० वर्ष तक निज व्यय से स्वयं सम्पादन करके समाजकी सेवा की है। सेठजी का शास्त्रज्ञान भी एक, अच्छी युक्तिपूर्ण और भावपूरित है। हम ने प्रायः भारत के सभी प्रान्त देखे हैं और २ विषयों मे बहुतें गुणे आपसे

गुणी धनी देखे हैं, परन्तु उपर्युक्त बहुगुणी यदि भारतमें देखा गया तो सेठ हीराचन्दजी को ही पाया।

आप के लेख का सारांश यह है कि पूजा याती आदि पुराण के मतानुसार अग्निकुंडोंमें करनी, या पूजा करके द्रव्य को फिर अग्नि कुंडों में भस्म कर देनी, या अमित गति प्रणीत श्रावकाचार के अनुसार हाथ जोड स्तुति कर के पूजा करनी। क्योंकि द्रव्य को कुछ न करने से लोग निर्माल्य द्रव्य के द्वारा पापोपार्जन करेंगे, इति।

यद्यपि ये लेख सम्पादक जैनमित्र के साथ उत्तर में सेठजी ने लिखा है परन्तु हमारा प्रमाण दे सम्पादक की मान्य युक्तियों को दबाया है। और इस लेख से जिनपूजा में एक बाधा होती प्रतीत होती है, इस कारण मुझे अपनी सम्मति प्रगट कर देना आवश्यकीय ज्ञात हुआ।

पूर्व तो हम सेठजी से इस बात को जानना चाहते हैं कि आपने हमारे पत्र से यह अर्थ कहासे निकाला कि ' निर्माल्य ग्रहण के भयंकर दोषो से वचना हो तो श्रीलाल की आज्ञा मान कर के खुर्जादि स्थानों के मन्दिरों में जो भस्म कर देने का रिवाज चल रहा है उस का अनुकरण करने में क्या हानि है, और इस से भी पूर्व आपने अपने लेखमें एक जगह लिखा है कि " मैने जो अग्नि में भस्म कर देने के लिये कहा सो श्रीलाल के फरमानको हाजिर करके कहा था, सो यदि इस वात का प्रमाण मांगना होतो उनसे मांगना चाहिये मेरे से ही क्यों ?

अब पाठक गण ! सेठजी के पत्र के उत्तर में जो हम ने पत्र दिया था उसकी नकल अक्षरशः यह है।

नकल, पत्र

" श्री श्रेष्टवर हीराचन्दजी नेमीचन्दजी स्नेह जुहार। पत्र आया। आपके प्रश्न का उत्तर निम्न लिखित है:—

( १ ) भगवान की अष्ट द्रव्य से पूजा करना और पूजा ही में द्रव्य मंत्रोच्चारण पूर्वक अग्निकुंड में निक्षेपण करना चाहिये।

( २ ) द्वितीय—ऐसा भी प्रामाणिक ग्रन्थों में देखा गया है कि द्रव्य को भूमि या पात्रमें चढा देना, और फिर उसे निर्माल्य कूट में रख देना, फिर चाहे कोई क्यों न लेजाओ। उसको देकर किसी से उसके बदले काम नहीं कराना चाहिये। परन्तु बहुत से स्थानों में यह शास्त्र विरुद्ध प्रवृत्ति हो रही है और निर्माल्यद्रव्य भक्षण करने वाले से पूजा आदि करना बडा अन्याय है।

उत्तरदाता—प्यारेलाल श्रीलाल,

अलीगढ़, ता. ६। ३। १३।"

इसी पत्रको सेठजीने स्वयं जैनमित्र वर्ष १४ अक १४ में मुद्रितभी कराया है। अब पाठकगण विचार करें कि, हमारे पत्रसे चढ़ी द्रव्यका भस्म कर देना कहां आया? और रिवाज कहां हमारी आज्ञासे प्रचलित है? खुर्जा फिरोजाबादमें ( कलकत्ताकी मालूम नहीं ) नहीं मालूम सेठजीने कैसे समझ लिया? हमने तो नहीं कहा और न हमारे ये विचार है। हमतो दो बात ठीक समझते हैं। पूजा करने ही में द्रव्य-को कुण्ड में क्षेपण करते जाना। अथवा चढ़ाकर द्रव्य निर्माल्य कूट में रख देना।

चढी द्रव्य का भस्म कर देना तो युक्ति और शास्त्र दोनों से विरुद्ध है, जिसकी कि सेठजी पुष्टि करते हैं। निर्माल्य द्रव्यके भय से जो आप अनूठी एक पूजा निकालते हैं जिससे प्रमाद के राज्यमें चौपट्ट होनेकी सम्भावना है। कृपया हो तो भी इसे अपने हृदय में ही रखिये। लोगों के जहां ५००—६०० गृह हैं वहा के नोटिस आते हैं कि 'पुजारी चाहिये, यदि यह नई प्रथा कहीं पूजा की शुमारमें होगई तो खैरसल्ला है। अस्तु, सेठजीको और हमारी सम्मति 'अग्नि कुण्डों में पूजा करनी, और द्रव्य को पूजा ही में भस्म करते चले जाना, इस विषय में तो एक है। और रही चढ़ा कर भस्म करना, इसमें विरोध है।

सेठजी का प्रयोजन तो यह है कि भस्म न करेंगे तो निर्माल्य-द्रव्य को लोग खांयगे और पाप बन्ध करेंगे। इसमें यह बात विचारणीय है कि पुण्य पाप अपने २ कार्यों वा परिणामों द्वारा है, करने वाले का कार्य्य अपने लोभ नाशार्थ शुभ पुण्यार्थ है, अतः पुण्यका कारण है। ये परिणाम पुजारी के नहीं है कि मैं पूजा करके रखदूँ। और उसके द्वारा जीवों को पाप बन्ध करादूँ। रहा द्रव्य भक्षक के लिये। सो वह यदि अयोग्य आचरण करेगा उसका फल तीव्र लोभसे उस पाप रूप मिलेहीगा कोई। मंदिर या प्रतिमादि द्वारा कोई अविनयादि कार्य्य कर उससे पाप सञ्चय कर ले तो क्या मन्दिर या प्रतिमादि निर्माता पाप के कारण होंगे? किसान श्रेष्ठ क्षेत्रमें बीज बोताहै और बीजसे सम्बन्ध नहीं रखता।

और उसके फल में उसकी दृष्टि है। ठीक पुजारी पुण्य फलके लिये कार्य्य कर्त्ता है, न कि दूसरे को पाप बन्ध के लिये। दूसरा क्यों अयोग्य कार्य्य करे जिससे वह पापी हो।

और सेठजी ने जो ये शंकाए की हैं कि चढावेगा, और फिर भस्म न करेगा तो थाली आदि वेदी में कहा रक्खें? और कुण्डसे किधर को होनी चाहिये? ये तो शका क्या चढी द्रव्य को भस्म करने पर नहीं होती?

चढी द्रव्य को भस्म करना इसमें क्या प्रमाण है? आप चढाकर फिर आप उस द्रव्यके स्वामी नहीं रहे जो भस्म करते हो, या किसीको देकर उसके बदले काम लेते हो इत्यादि।

चढाकर भस्म करना कौनसे कुण्डमें? तीन कुण्डोंमें या पृथक् कुण्ड है? मन्त्रपूर्वक या वैसेही? कुण्ड कौनसे भागमें है? इत्यादि अनेक शास्त्रों-के आधारकी इसमें आवश्यकता है। शास्त्रका कोई प्रमाण नहीं मिलता। फिर किस प्रकार सेठजीकी क्रिया प्रमाण करनेके योग्य है?

चढी द्रव्यके निर्माल्य कूटमें रखनेकी आज्ञा तो पद्मपुराण जी के 'सं-

स्कार कूटकंस्येव ' इत्यादि श्लोकसे मिलतीभी है फिर न मालूम आप निराधार बातकी खोजमें क्यों लगे हुए है।

खुर्जा फिरोजाबाद आदिमें कहींभी चढ़ाकर द्रव्य भस्म नहीं की जाती।

चढाकर भस्म करना, या किसीको दे, उसके बदले काम लेना दोनों ही बराबर हैं। जिसपर कहीं शास्त्रका प्रमाण हो तो हमें कुछ आग्रह नहीं है।

अब रहा श्रीअमितिगतिजीका बारहवां श्लोक इसमें यह बात विचारनेकी है कि, इसमें वचोविग्रहसकोचको द्रव्यपूजा और भावपूजा मनःसकोचको कहा है, इसका तात्पर्य यह नहीं है कि, गृहस्थीके षट्कर्मोंमेंसे जो पूजा है वह हाथ जोड़ स्तुति मात्रसे पूर्ण हो, क्योंकि यशस्तिलकजीमें स्पष्ट लिखा है कि, 'देवसेवा गृहस्थियोंको ६ प्रकार करनी। स्नपनं, पूजनं स्तोत्रमित्यादि, जब कि स्तोत्र पूजा ये जुदे जुदे हैं। तो इन दोनोंको द्रव्यपूजा मानना कैसा?

द्रव्यपूजा रात्रिमें निषिद्ध है तो क्या भगवतको हाथ जोड़ नमस्कार करना इसका निषेध तो कहीं नहीं पाता। फिर किस प्रकार वचोविग्रहसंकोचको द्रव्यपूजा मानी जाय? पूजाके अधिकारमें जब कि हीनांगी और अधिकांगीका निषेध है तो ये पृथक् कहा लिखा है कि, वचोविग्रहसंकोचरूप द्रव्यपूजाको कर सक्ता है न कि अष्टद्रव्यसे द्रव्यपूजाको।

जब कि त्रिकाल द्रव्यपूजा कही है वहां प्रातः अष्टद्रव्यसे, मध्यान्हमें पुष्पोंसे, सायंको दीपधूपसे। विचारिये कि यहाभी द्रव्यपूजा जलादि द्रव्योंद्वाराही होनेका प्रमाण है न कि सूखी नमस्कार।

गृहस्थी यदि सूखी नमस्कार करे तो मानो अवज्ञा करना है। राजादिसे मिलनेपरभी यदि भेटकी प्रथा है तो भला फिर उस त्रैलोक्यनाथके साथ नहीं? सेठजीने अष्टद्रव्यसे पूजा करनेमें अशक्यानुष्ठानका दोपभी दिखाया है, हमारी सम्मतिमें दो पैसेसे अच्छी तरह पूजा हो सक्ती है। जो मनुष्य वर्तमानमें चार आनेसे कममें पेट नहीं भर सक्ता उसको दो पैसे निका-

लना कुछ अशक्य नहीं है। हां, छल व प्रमादसे कोई जी चुरावे उसका उपाय नहीं।

सेठजीने एक स्थलपर ऐसाभी लिखा है कि, अष्टद्रव्य कहीं नहीं लिखे। सो सब पूजाओंमें अष्ट श्लोक हैं और अष्टही द्रव्य पृथक् पृथक् जुदी चढाई जाती हैं। आपने ऐसाभी विचार किया है, यदि अष्टद्रव्यसे अधिक द्रव्य होती है तो क्यों नहीं? यह बात विचारनेसे ठीक मालूम होगी, क्योंकि ये अष्टद्रव्य सामान्य हैं इसमें हजारोंभी चढाने योग्य द्रव्य होगी तो सब का अष्टद्रव्योंमेंही अन्तर्भाव होजावेगा, जैसा कि नैवेद्यमें सर्व पक्वान्न मिष्टान्न आदिका। धूपमें सब सुगन्धित द्रव्योंका। अतः अष्ट द्रव्याधिक कोई द्रव्य नहीं है।

सेठजीने अपने लेखमें यहभी लिखा है कि, वचोविग्रहसंकोचरूप मुख्य पूजा है और अष्टद्रव्यवाली गौण, क्योंकि इसको पीछे कहा है। हमारी सम्मतिमें जहा कहीं किसी चीजके भेद कहे है वहा पहला मुख्य माना हो और पिछला गौण, ये नहीं है। यदि सेठजीके कथनानुसार हम ऐसाही मान लेते हैं तो हम पूंछते हैं कि इसी १२ वे श्लोकमें दो पजाके भेद कहे हैं। ( १ ) द्रव्यपूजा, ( २ ) भावपूजा।

ग्रन्थकारने पूर्व द्रव्यपूजा कही है, पीछे भाव तो क्या आपके मतानुसार भावपूजा है। भावपूजा गौण की सिद्धिके लिये द्रव्यपूजा है। तो भला फिर कैसा मुख्य गौणपना?

सेठजी फिर यहभी लिखते हैं कि, मुख्य गौण कोई न माने तो क्यों विग्रहसंकोचरूप पूजासे अष्टद्रव्य पूजामें श्रेष्ठता तो कदापि नहीं हो सकेगी। सेठजीके इस लिखनेसे तो यह प्रतीत करा दिया कि, सेठजीका लेख शायद ओंगा नींदीमें लिख गया हो। जिस अष्टद्रव्य पूजाको उत्तम कुलीन श्रावक कर सकें जिसके करनेमें लोभका नाश हो, जो पूजा समयकी अधिकता ज्यादा लगा सके ऐसे कार्यको आप श्रेष्ठ कम बतावें और कोरी नमस्कारको बड़ाये सो कदापि ठीक नहीं। जिस अष्टद्रव्यपूजामें व-

चोविग्रहसकोचरूप सब पूजा स्वय हे।जाती है तो वह बडी है ? या जिस-में अष्टद्रव्यादि कुछ नहीं खाली सकोच हो वह बड़ी है ? परन्तु सेठजीको तो निर्माल्यका भय लग रहा है, इसवास्ते आपने अष्टद्रव्य पूजाहीको छोटी बतादी । हम थोड़ी देरके लिये ऐसा स्वीकृत करते हैं कि, भस्म तो की न जाय और न करनेसे कोई खावेहीगा तो क्यों एक ऐसा झगडा किया जाय, अतः चढानाही नहीं ।

हम आपसे पूछते हैं कि, निर्माल्यके जब दो भेद हैं—एक देवद्रव्य, दूसरा देवधन । देवद्रव्य तो आप सामग्री न चढानेसे करेंगे नहीं, तो देव-धनकोभी इस भयसे कि कहीं चोर आदि इसे चुरा लेंगे तो वे नरकादि जायगे, अतः उपकरणादि देनाही नहीं । सुरक्षित अवस्थामेंभी उपकर-णादि चुरानेवाले नरकादि गये हैं । धन्य कुमारजीके जीवको दुःखका का-रण एक देवधनही हुआ था । तो भला देवद्रव्यको तो भस्म आप करदेंगे या न चढावेंगे परन्तु देवधनको तो भस्म नहीं कर सके । जिस देवधन-का ग्रहण देवद्रव्यसेभी अधिक पापका हेतु कहा है तो विचारना चाहिये कि, निर्माल्यके भयसे भस्म कर देनाभी योग्य नहीं है, क्योंकि आपका उसपर कोई अधिकार नहीं है । और भयसे द्रव्यको न चढाना ये एक आज्ञाभग है, और न परिणाम दूसरेके पाप वन्धके लिये है, अतः सर्वो-त्तम पूजाही कुण्डत्रयोंमें करना । दूसरे योग्य न हो तो उस द्रव्यको नि-र्माल्य कूटमें रखना यही उत्तम प्रतीत होता है ।

अब आप हमसे यह बात पूछेंगे कि, श्रीअमितिगतिजीके १२ वे श्लो-ककी की हुई पूजा क्यों न करनी? तो इसका उत्तर यही है कि, वचोविग्रह सकोचरूप कोई द्रव्यपूजा नहीं है । केवल प्रशसाके लिये ऐसा कहा है । जभी तो १३ वे श्लोकमें कहा है कि, ' द्रव्यपूजाविधानत, विधानपूर्वक पूजाही अष्टद्रव्यसे है । तो आप फिर कहेंगे कि, विधानवाली अष्टद्रव्यकी सही निर्विधान वचोविग्रहसकोचरूपही सही, परन्तु नहीं पूजाके दो भेद हैं । ( १ ) द्रव्यपूजा, ( २ ) भावपूजा तो देवसेवाके अधिकारमें जब

और पंडित श्रीलालजीकी आज्ञाको मान्य करके ' इत्यादि है । अथवा और भी एक वाक्य आपने आक्षेपार्ह लिया है कि मैंने जो अग्निमें भस्म कर देनेके लिए कहा सो त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजी अली-गढवालेके फरमानको हाजिर करके कहा था ' इत्यादि । सो इसमें भी चढी द्रव्यका भस्म कर देना ये शब्द मेरे नहीं हैं । जहां जो शब्द मेरे नहीं हैं वहा मेरे शब्द हैं ऐसा दोषारोप हो जाय तो मेरा ना इलाज है । यदि आप कहेंगे कि जहां निर्माल्यद्रव्य ऐसा शब्द आया वहा उसको चढा हुआ द्रव्य ही समझना चाहिए । तो मेरे जिस पत्रका उत्तर ता० ६-३-१३ को दिया है उसमें मैंने जो आपसे प्रश्न किया है सो ऐसा है,—

१. " निर्माल्यद्रव्य अग्निमें भस्म कर देना विहित होगा या नहीं? यहापर श्रीक्षुल्लक मन्नालालजी आये थे । उन्होंने कहा कि शोलापुर प्रांतमें निर्माल्यद्रव्य भक्षण करनेवालेके हाथसे भगवानका पूजा प्रक्षाल होता है सो बड़ा दोष है बंद होना चाहिये । निर्माल्यद्रव्यको अग्निमें भस्म कर देना चाहिये । मंत्रपूर्वक जा द्रव्य भगवानको चढ़ाया जाता है सो अग्नि-कुण्डमें अर्पण करना चाहिये, और ऐसा रिवाज कलकत्ता, खुर्जा, दिल्ली, आगरा, फिरोजाबाद, ईसागढ़ आदि स्थानोंमें प्रचलित है, सो यदि ऐसा है या नहीं? और अग्निमें पूजन करना और निर्माल्य भस्म कर देना इस विषयमें अभिप्राय मिलना चाहिये । "

इसी पत्रके उत्तरमें आपका पत्र ता० ६-३-१३ का है जो मैंने 'जैनमित्र' वर्ष १४, अंक १४ में प्रकाशित किया था और आपने जैनगजट ता० २३ मार्च सन १९१४ में प्रकाशित किया है ।

निर्माल्यद्रव्य है सो चढा हुआ द्रव्य है ऐसा आप मानते हैं । तो इसको अग्निमें भस्म कर देना या नहीं? ऐसा प्रश्न था । यदि चढा हुआ द्रव्य ( निर्माल्य ) अग्निमें भस्म करना नहीं ऐसा आपका अभिप्राय था तो उसी पत्रके जबावमें आप निषेध करते। लेकिन निषेध नहीं किया और ' निर्माल्यद्रव्य भस्म कर देना चाहिये ऐसा त्यागी मन्नालालजी कहते हैं।

ऐसा आपको मैंने उसी पत्रमें लिखा था, जिसमें आप सहमत नहीं है-ऐसाभी कुछ लिखा नहीं। यह मेरा प्रश्न आपके सामने पत्रद्वारा उपस्थित हुआ सो आपके हस्ताक्षरका विज्ञापन माघ कृष्ण २ और माघ शुक्ल २ वीर सं० २४३९ के जैनगजट अंक ११-१२-१३ में प्रसिद्ध हुआ था कि, शास्त्रविषयक शंकाओंका समाधान आप चार विद्वान् पुरुषोंसे होता रहेगा—इस विज्ञापनसे हुआ था। सो मेरा प्रश्न निर्माल्यद्रव्य अग्निमें भस्म कर देना विहित होगा या नहीं ऐसा था, और निर्माल्यद्रव्य है सो चढा हुआ द्रव्य है ऐसा आप समझते थे। और प्रश्नोंका उत्तर देनेका भार आपने विज्ञापनोंद्वारा स्वीकार किया था तो उसी उत्तरमें निषेध करना जरूर था। लेकिन उस वक्त आपने निषेध नहीं किया। यदि निषेध नहीं किया गया तो आपको मान्य है-ऐसाही माना जायगा।

Silence implies consent अर्थात् ' मौनं अर्धसंमतिः ' ऐसाही समझा गया है। इसमें मेरी क्या भूल है? आप कहेंगे कि, उत्तरमें ( द्वितीय ऐसाभी प्रामाणिक ग्रंथोंमें देखा गया है कि, द्रव्यको भूमि या पात्रमें चढा देना और फिर चाहे कोई क्यों न ले जाओ ) इत्यादि। एसा चढी हुई का उपाय अलग बतला दिया है ऐसा कहेंगे। लेकिन प्रश्न फक्त एक निर्माल्यद्रव्य अग्निमें भस्म कर देना विहित होगा या नहीं? ऐसा था। इसके उत्तरमें पूजाहीमें द्रव्य मन्त्रोच्चारणपूर्वक अग्निकुंडमें निक्षेपण करना चाहिये ऐसा एक उत्तर देकर दूसरा उत्तर "ऐसाभी प्रामाणिक ग्रन्थोंमें देखा गया है।" इत्यादिसे और इसमें ' ऐसाभी, ' यह ' भी ' अक्षर देनेसे निर्माल्य द्रव्यके दोनों उपाय होते हैं-ऐसाही समझा जायगा। सबब कि, ' भी ' अव्यय जिस शब्दके साथ जोडा जायगा वह शब्दको पूर्व वाक्यसे संबंधित करेगा।

आपने लिखा कि, ' रिवाज कहा हमारी आज्ञासे प्रचलित है, खुर्जा फिरोजाबादमें, ( कलकत्ताकी मालूम नहीं ) नहीं मालूम सेटजीने कैसे समझ लिया, हमने तो नहीं कहा; और न हमारे ये विचार हैं, इत्यादि।

स्नपन, स्तोत्र, इस यशस्तिलकके प्रमाणसे स्तोत्र एक जुदा कार्य है, तो फिर द्रव्यपूजा केवल एक अष्टद्रव्यसेही सम्बन्धवाली कही जायगी। और स्तोत्र आदि अन्य अंग देवसेवा कहे जावेंगे, स्तोत्रादि पूजासे पृथक् कहने परभी भिन्न हो गये। अमितिगतिजीका यह वाक्य प्रशंसा सूचक है कि, जहा अष्टद्रव्यकी पूजामें शक्तिभर वचोविग्रहसंकोच पूर्ण होजाता है।

पूर्व १२ वें श्लोकमें एक तात्विक कथन है, क्योंकि देहधारीके सर्वांगों द्वारा जो कार्य होता है उसकी प्रशंसार्थ है कि, जिसका स्पष्टीकरण १३ वें श्लोकमें अष्टद्रव्यकी पूजामें वचोविग्रहसकोचकी मुख्यता है। और भावपूजामें मनकी शुद्धताकी अतः पाठक गणोंको नित्यप्रति अष्टद्रव्यसे पूजा करनी चाहिये।

श्रीलाल,

आनरेरी प्रकाशक जैन गजट।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

( जैनमित्रः-भाद्रपद कृष्ण २ वीर सं० २४४० )

'जैनगजट' ता० २३ मार्च १९१४ के अंकमें श्रीयुत् पंडित 'श्रीलाल ऑनरेरी प्रकाशक जैनगजट' ऐसे हस्ताक्षरसे 'निर्माल्यद्रव्यचर्चा' शीर्षक एक लेख छपा है, जिसमें मेरे ऊपर जो आक्षेप किये हैं उनका यथाशक्ति खुलासा करनेकी आज्ञा लेता हूं।

पहिला आक्षेप आपका यह है "पूर्व तो हम सेठजीस इस बातको जानना चाहते हैं कि आपने हमारे पत्रसें यह अर्थ कहासे निकाला कि निर्माल्य ग्रहणके भयंकर दोषेंसे वचना हो तो श्रीलालकी आज्ञा मान करके खुर्जादि स्थानोंके मदिरोंमें जो भस्म कर देनेका रिवाज चल रहा है उनका अनुकरण करनेमें क्या हानि है" और इससे भी पूर्व आपने अपने लेखमें एक जगह लिखा है कि, "मैंने जो अग्निमें भस्म कर देनेके लिए कहा सो श्रीलालके फरमानको हाजिर करके कहा था। सो

यदि इस बातका प्रमाण मागना हो तो उनसे मागना चाहिए, मेरेसे ही क्यों ? ” इत्यादि । मेरे लेखमेंके वाक्य अवतरण चिन्ह जो आपके लेखमें दिये गये हैं वह वाक्य जैसेके तैसे आने चाहिए, उसमें कोई शब्द अथवा अक्षर हीनाधिक होनेसे पाठकोंको भ्रम पड जानेका संभव है। देखिए आपने मेरे वाक्य ऊपर मूजब दिये हैं। अब मेरा वाक्य जैनमित्र माघ शुक्ला २ वीर संवत् २४४० के अंकके पत्र १० में अखीरमें इस मुजब है,- “ निर्माल्य ग्रहणके भयंकर दोषोंसे बचना हो तो त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजीकी आज्ञाको मान्य करके खुर्जा, कलकत्ता, फिरोजाबाद इत्यादि स्थानोंके मंदिरोंमें जो भस्म कर देनेका रिवाज चल रहा है उसका अनुकरण करनेमें क्या हानि है ? ” इसमें और आपने जो मेरा वाक्य दिया उसमें यह तफावत है, कि मैंने तो ‘ त्यागी मन्नालालजी और पडित श्रीलालजी की आज्ञाको मान्य करके ’ ऐसा लिखा है और आपने त्यागी मन्नालालजीका नाम छोड दिया है । मैंने ‘ पंडित श्रीलालजी ’ लिखा है, आपने फक्त ‘ श्रीलालकी ’ लिखा है, अवतरण चिन्हमें यदि किसीके वाक्य दिये जाते हैं तो वे जैसेके तैसे अक्षरशः दिये जाते हैं, जिससे पाठकोंको निर्णय करनेमें भ्रम न पडे ।

आपने लिखा है कि ‘ सेठजीकी और हमारी सम्मति अग्निकुंडोंमें पूजा करनी और द्रव्यको पूजा ही में भस्म करते चले जाना इस विषयमें तो एक है, रही चढाकर भस्म करना—इसमें विरोध है । ’

इस वाक्यसे सोलह आनेमेंसे पन्द्रह आने विवाद मिट गया । क्योंकि अग्निकुडोंमें पूजा करनी और द्रव्यको पूजा ही में भस्म करते चले जाना, ऐसा हो जानेसे चढाकर भस्म करनेका सवाल ही नहीं उठना । यदि पूजा करते समय ही सर्व द्रव्य भस्म कर दिया गया तो फिर निर्माल्य-द्रव्य कुछ शेष रहता ही नहीं । अब चढी द्रव्यका भस्म कर देना ऐसी आपकी आज्ञा है—ऐसा मैंने कहा कहा है ? मेरा वाक्य तो यह है कि ‘ निर्माल्य ग्रहणके भयंकर दोषोंसे बचना हो तो त्यागी मन्नालालजी

इसके उत्तरमें मैं आपसे प्रार्थना करता हू कि मेरे वाक्यका संबंध आपने उलटा समझ लिया। आपकी आज्ञासे खुर्जा फिरोजाबादमें प्रचलित है ऐसा उस वाक्यका अर्थ नहीं है। खुर्जा, कलकत्ता आदि स्थानोंमें जो भस्म कर देनेका रिवाज चल रहा है उसका अनुकरण त्यागी मन्नालालजी और पंडित श्रीलालजीकी आज्ञाको मान्य करके करनेमें क्या हानि है? ऐसा अर्थ है। सबब कि आपकी आज्ञा तो ता. ६–३–१३ के पत्रमें है, और खुर्जा फिरोजाबाद आदिका रिवाज तो मेरा पत्र ता १६-२-१३ का आपको गया उसमें लिखा हुआ है। तो वहाका रिवाज आपकी आज्ञासे कई दिन पहलेका है–यह बात मेरे पत्रसे आपको ज्ञात हुई थी। तो फिर आपके आज्ञासे खुर्जा आदिमें रिवाज चल रहा है–ऐसा मैं कैसे लिखूंगा? और आपनेभी कैसा मान लिया? सो खुर्जा फिरोजाबाद आदिके मंदिरोंमें निर्माल्य भस्मकर देनेका रिवाज न तो आपके आज्ञासे और न त्यागी मन्नालालजीकी आज्ञासे प्रचलित है। ऐसा इस आक्षेपको लिखते समय मेरा पत्र ता० १६–२–१३ का आप सामने रखकर लिखते तो, ऐसा दोषारोप आप कभी नहीं करते। आगे आप लिखते हैं. कि 'खुर्जा फिरोजाबाद आदिमें कहीं भी चढाकर द्रव्य भस्म नहीं किया जाता। सो इस विषयमें मैंने जो लिखा है सो त्यागी मन्नालालजीके कहनेसे उस ही पत्रमें लिखा था। उसका आपने निषेध नहीं किया जिससे आप उसमें सहमत हैं ऐसा मैंने समझ लिया। खैर. खुर्जाकी एक चिठ्ठी रायबहादुर पंडित सेठ मेवारामजीकी मेरे पास सं० १९६१ सालकी मौजूद है सो इस मूजब है:—

"न० ४७६ मि० जेष्ठ वदी १३ सं० १९६१ मु० शोलापूर।

श्रीमान्यवर सेठ हीराचंद नेमिचंदजी, भाई साहब जयजिनेंद्र।

पत्र आया। हमारे यहा एक सखत गमी हो गई थी, अतःप्रत्युत्तरमें देरी हुई, क्षमा कीजिए। शिवचरणदासजीका कथन अद्यावधि किसी शास्त्रमें दृष्टिगोचर नहीं हुआ है। यद्यपि इस विषयका विशेष निर्णय नहीं

हुवा है तथापि ' स्वाहा ' शब्दका अग्निमें हवन करना आदि अर्थको लेकर हमारे यहा निर्माल्यद्रव्य अग्नि ही में हवन किया जाता है। विशेष निर्णय होनेपर वैसा किया जायगा। हमारे योग्य कार्यसे समय २ पर सूचित किया कीजिए। अलमतिविस्तरेण

प्रेषक—मेवाराम रानीवाले, खुर्जा जिला बुलंदशहर।"

इसमें हमारे यहा निर्माल्यद्रव्य अग्नि ही में हवन किया जाता है। ये शब्द चढी हुई और चढीके पहलेकी दोनों ही हवन किये जाते हैं—ऐसा अभिप्राय होता है। क्योंकि चढी विना निर्माल्य संज्ञा ही नहीं। विना चढीको कोई भी निर्माल्य नहीं कहता है। और जहा निर्माल्य शब्द आ गया वहां चढा हुआ ही द्रव्य समझना पडेगा। इत्यादिसे निर्माल्यद्रव्य अग्निमें भस्म कर देना ऐसा रिवाज खुर्जामें है—ऐसा मैंने लिखा तो इसमें क्या भूल है?

जहापर मंदिरोंमें पूजनके वास्ते अग्निकुण्ड मौजूद हैं, वहा अग्निकुण्डोंमेंही पूजन करनेसे चढा द्रव्य भस्म होजाता है। लेकिन जहापर मंदिरजीमें अग्निकुण्ड नहीं है वहां पूजन किसी जगहपर करके उस निर्माल्यद्रव्यको अग्नि प्रज्वलित करके फूंक दिया तो इसमें क्या हानि है सो मालूम नहीं पड़ती। इसमें और उसमें फरक इतना है कि, पूजन करते समयही एक भस्म होजाता है, और दूसरा पजन किये बाद पांच दस मिनिटकी देरीसे भस्म होता है। लेकिन भस्म हो जानेकी क्रिया दोनोंमें समान है। मन्त्रोच्चारणपूर्वक हवन होना चाहिये, ऐसा आप कहते हैं। सो मन्त्रोच्चारण तो ' ॐ ह्रीं निर्वपामीति स्वाहा ' इत्यादि येही होते हैं, सो अग्निकुंडमें क्षेपते समय ये मन्त्र कहे जाते हैं। वैसेही और जगहपर पूजन करते समय यही मन्त्र कहे जाते हैं। ' स्वाहा ' शब्द कहतेही एक द्रव्य अग्निमें पहुंच जाता है। और दूसरा स्वाहा कहे बाद कुछ देरीसे पहुंच जाता है। एक चिठ्ठी पोष्टआफिस नजीक होनेसे उसी समय लेटरबॉक्समें डाली जाती है। दूसरी चिठ्ठी लेटरबॉक्स

पास न होनेसे पोष्टमैनके हाथमें दी जाती है। पोष्टमैन उसके ऊपर स्टाम्प मार कर पोष्टमास्टरके स्वाधीन करता है। जो चिट्ठी लेटरबॉक्समें डाली थी उसकोभी पोष्टमैन निकालकर उसके ऊपर स्टाप मारकर पोष्ट-मास्टरके हाथ दे देता है। पोष्टमास्टर दोनोंही चिठ्ठिया जिस गावके पते-की हों वहापर बराबर पहुंचा देता है। इसी माफक अग्निकुंडोंमेंही पूजन करना यह उत्तम पक्ष है, लेकिन जहा अग्निकुंड न हो और अष्टद्रव्यसे-ही पूजन करनेकी इच्छा हुई तो पूजन तो कोईभी जगहपर करके उस निर्माल्यद्रव्यको अग्निमें भस्म कर देना, जो किसीके ग्रहणमें न आवे—यह इष्ट हेतु साध्य होता है "चढी द्रव्यको निर्माल्यकूटमें रखनेकी आज्ञा तो पद्मपुराणजीके 'संस्कार कूटकस्यैव' इत्यादि श्लोकसे मिलतीभी है। फिर न मालूम आप निराधार बातकी खोजमें क्यों लगे हुये हैं?" ऐसा आप लिखते हैं सो यह आधारभूत पद्मपुराणजीके श्लोक आप इस लेखमें देते तो विचार करनेको ठीक होता। लेकिन आपके पास वार वार प्रार्थना करनेपरभी आपने पद्मपुराणजीके कौनसे पर्वमें क्या २ श्लोक है सो न बताकर फकत एक चरण 'संस्कार कूटकस्यैव' इतनाही बताया। जिससे सारा पद्मपुराण ढूंढना पडता है। ढूढते ढूंढते पर्व ९७ में जहांपर श्री-सीताजीको रामचंद्रजीने बनमें छोड़ देनेका कृतातवक्र सेनापतीको आज्ञा की और कृतातवक्र सीताजीको अरण्यमें छोड देनेको ले गया, उस कृतांत-वक्रने अपने नौकरपनेकी निंदा की सो इस मूजब है:—

> " चित्रचापसमानस्य निष्फल्यगुणधारिणः
> नित्यनम्रशरीरस्य निंद्यं भृत्यस्य जीवितम् ॥ ४३ ॥
> संस्कारकूटकस्यैव पश्चान्निवृततेजसः
> निर्माल्यवाहिनो धिक्धिक्भृत्यनाम्नोशुधारणम् ॥ ४४ ॥ "

अर्थ जैसे चित्रामका धनुष निष्प्रयोजन गुण कहिये फिणचको धरे है सदा नम्रीभूत है-तैसे पर किंकर निःप्रयोजन गुणको धरे है। धिःकार किंकरका जीवन! पराई सेवा करनी तेजरहित होना है जैसे निर्माल्य-

वस्तु निंद्य है तैसे पर किंकरता निंद्य है। धिक् धिक् पराधीनके प्राण धारणको। " यह अर्थ पद्मपुराणजीकी भाषा वचनिका दौलतरामजी कृत है। उसकी नकल है, पत्र ९८७। अब देखिये यहापर निर्माल्यकूटमें निर्माल्य रख देना ऐसा कहा लिखा है?

पहले तो यह विचारना चाहिये कि, यह वाक्य कृतांतवक्र सेनापतिके है, जो रामचंद्रजीका एक नौकर है। और वह अपने नौकरपनेकी निंदा करनेमें सत्कारकूट और निर्माल्यग्राहकके दृष्टांत देता है। दृष्टांत होते हैं उतने सभी जैनमतकेही होते हों ऐसा नियम नहीं है। अन्यमतके पदार्थोंकेभी दृष्टांत बहुतसे दिये जाते हैं। इससे निर्माल्यकूट जैनमतमें होयही होय ऐसा कुछ सिद्ध नहीं होता है। केवल पद्मपुराणजीमें लिखे, जिससे कुछ विधिवाक्य होता नहीं। यदि पद्मपुराणजीमें लिखे हुए वार्तालाप सबही विधिवाक्य मानना चाहिये ऐसा कहोगे तो रावणने कहा कि, मैं तीन खंडका अधिपति हूं सो तीन खंडमें जितनी भोग्य वस्तु हैं सो मेरेही भोगनेमें आनी चाहिये। उसमेंसे सीताभी एक भोग्य वस्तु है सो मेरे भोगनेमें आनी चाहिये" इत्यादि वाक्य पद्मपुराणजीमें हैं। इससे क्या ये वाक्य अनुकरणीय होंगे? सीताजीका वियोग होनेसे रामचंद्रजी हरएक पहाड, पत्थर और वृक्षोंसे पूंछते थे कि तुमने सीता देखी? क्या इससे हम लोगोंकोभी इष्ट वस्तुके वियोगमें झाड और पत्थरसे पूंछना चाहिये ऐसा आप कहते हैं? लक्ष्मणकी मृत्यु होजानेपर उसका प्रेत अपने कन्धेपर लेकर छह महीने तक रामचंद्रजी फिरते रहे—ऐसा पद्मपुराणजीमें लिखा है। इससे क्या हम तुम सबहीको अपने भाईकी मृत्यु होनेपर उसका प्रेत कन्धेपर लेकर छह महीने तक फिरना चाहिये ऐसा आप कहते हैं?

(अपूर्ण)।

---

# निर्माल्य-द्रव्यचर्चा ।

( जैनमित्रः-भाद्रपद शुक्ल २ वीर सं० २४४०. )

( गतांकसे आगे. )

इत्यादिसे मालूम होता है कि, 'संस्कारकूटकस्येव' इस पद्मपुराणमेंके एक सामान्य मनुष्यद्वारा कहे हुए श्लोक मात्रसे निर्माल्यकूटमें निर्माल्यद्रव्य रख देनेकी आज्ञा मिलती है, ऐसा कहना वनता नहीं । कदाचित् आपकी आज्ञानुसार यह श्लोक विधिवाक्य है ऐसा मानभी लें, तो इसकाभी अभिप्राय अग्निसहित कुण्डको अथवा कूटकोही संस्कारकूट अथवा निर्माल्यकूट कहना पडेगा । देखिये, इस श्लोकमें 'संस्कारकूटकस्य' यह विशेष्य पद है और 'पश्चान्निवृत्ततेजसः' यह पद और 'निर्माल्यवाहिनः' यह पद ऐसे दो विशेषण पद हैं । पश्चान्निवृत्ततेजसः इस विशेषणका अर्थ 'कुछ देर पीछे उसका तेज नष्ट होजानेवाला' ऐसा होता है । और 'निर्माल्य वाहिनः' इस विशेषणका अर्थ निर्माल्यको वहनेवाला' ऐसा होता है । संस्कारकूट इस शब्दका अर्थ जहांपर गर्भाधानादि संस्कार किये जाते हैं ऐसा कूट अथवा कुण्ड । संस्कारक्रिया जितनी करनी पडती है उतनी मन्दिरजीमें रक्खे हुए तीन अग्निकुण्डोंके पास होकर करनी पडती है । और संस्कारके समय जो पूजन किया जाता है सो इन तीन अग्निकुंडोंमेंही किया जाता है । पूजन हवन हुए वाद शांति धारा दी जाती है, जिससे कुण्डमेंके अथवा कूटमेंकी अग्निका तेज नष्ट होजाता है । और ये कुण्ड अथवा कूट निर्माल्यके वहनेवाले हैं । इससेभी यही अभिप्राय सिद्ध होता है कि निर्माल्यकूट अग्निसहित होना चाहिये, वहां चढाहुवा निर्माल्यद्रव्य रख देनेसे वह भस्म होजायगा । सो जो प्रमाण आपने 'संस्कारकूटकस्येव' इत्यादि दिया सो निर्माल्यद्रव्य भस्म करनेको अनुकूलही है, प्रतिकूल नहीं है । अग्निकुंडमें पूजन करना चाहिये ऐसा आपका अभिप्राय मुझको पूर्णतया मान्य है । ऐसा मैं कई वार लिख चुका

हूं। लेकिन आपके इस विषयमें कोई प्रमाण प्रगट न करनेसे संपादक जैनमित्र मेरे हरएक लेखके नीचे नोटमें मेरेसे प्रमाण मांगते रहे। मेरा इरादा यह था कि मैं प्रमाण दूं, इसकी अपेक्षा मेरेसे अधिक विद्वान आप और विशेष त्यागी मन्नालालजी महाराज प्रमाण प्रगट करेंगे तो संपादक जैनमित्र उसको जरूर मान लेंगे। इस हेतुसे मैंने लिखा था कि मेरेसे प्रमाण क्यों मांगते हैं, उनसे मागना। लेकिन आपने अथवा त्यागी-जीने दोनोंमेंसे किसीनेभी प्रमाण प्रगट करनेकी कृपा न की, जिससे आ-खिरमें मुझकोही प्रमाण प्रगट करनेकी जरूरत पड़ी। प्रमाण प्रगट हुआ जिस लेखपर संपादक जैनमित्रका कुछ नोट प्रकाशित नहीं हुवा, जिससे अनुमान होता है कि संपादक जैनमित्रको मेरे दिये हुए प्रमाणसे संतोष हुआ होगा। यदि उनको संतोष न होता तो वे जरूर कुछ न कुछ नोट दिये बिना न रहते। क्योंकि मेरे हरएक लेखपर उनका नोट आता ही था। यदि संपादक जैनमित्रको अग्निकुंडमें पूजन करनेकी आपकी आज्ञा और मेरे दिये हुए प्रमाण मान्य होगये और श्रीअमितिगतिजीकी 'वचोविग्रहसंकोचो' स्तुति करना, हाथ जोडना, नमस्कार करना, इत्यादि द्रव्यपूजाभी जो उन्होंने आसोज शुक्ल द्वितीया वीर सं० १९३९ के अंकमें अच्छी तरहसे मान्य कर ली है; तो फिर 'सपादककी मान्य युक्ति-योंको दबाया है' ऐसा मेरे ऊपर आप आक्षेप करते हैं। सो कौनसी मान्य युक्तियोंको मैंने दबाया सो मालूम नहीं होता है। संपादक जैनमित्रने अष्टद्रव्यके पूजनके स्पष्टतया पुष्टिमें श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके रयणसारकी जो आठ गाथाएं दी हैं और उससे अष्टद्रव्यके पूजनकी पुष्टि करनेका प्रयत्न किया है, उन आठही गाथाओंमें कहींपरभी अष्टद्रव्य ऐसा शब्द नहीं है ऐसा मैंने सिद्ध कर दिखाया है। और यदि कुन्दकुन्दाचार्य अष्टद्रव्यके पूजनके पुष्टिकारक होते तो उनके चारित्रपाहुडमें श्रावकधर्मके वर्णनमें अष्टद्रव्य जरूर आता, लेकिन उसमेंभी नहीं आया। इससे श्रीकुन्दकु-दाचार्यके अभिप्राय अष्टद्रव्यके पूजनमें सिद्ध हुये नहीं- ऐसा मैंने बताया

था। इससे यदि आप कहेंगे कि संपादककी मान्य युक्तियोंको दवाया, तो आपके सात कालम भर लेखमें आपने भी श्रीकुंदकुंदाचार्यकी पूर्वोक्त गाथाओंसे अष्टद्रव्यके पूजनकी स्पष्टतया पुष्टि होती है—ऐसा कहीं बताया नहीं। इससे मेरा दवाव कुछ नहीं था, लेकिन वह मजबूत प्रमाण थे ऐसा ही दीखता है। और जो श्री' अमितिगतिके 'वचो विग्रह संकोचो' इत्यादि द्रव्यपूजाके वाक्य संपादक जैनमित्रको मान्य हो चुके हैं; उस विषयमें आप लिखते हैं कि, "गृहस्थी यदि सूखी नमस्कार करैं तो मानों अवज्ञा करना है। राजादिसे मिलने पर भी यदि भेंटकी पृथा है तो भला फिर उस त्रैलोक्यनाथके साथ नहीं ?" इत्यादि वाक्योंसे संपादककी मान्य युक्तियोंको आपने दवाया है या मैंने ? इसका विचार आप ही कर सकते हैं।

अब विचार कीजिये कि राजादिसे मिलनेपर भेंट दी जाती है, इससे भगवानको भी भेंट देना चाहिये यह आपका प्रमाण बडा आश्चर्यजनक है। प्रथम तो यह देखना चाहिये की राजादिकोंको देनेकी पृथा सर्वथा है या क्वचित् ही है। अपने भारतवर्षके बादशाह पंचमजार्जकी मुलाकातमें किसीनेभी भेंट नहीं दी थी। व्हाइसराय ( गव्हरनर जनरल ) को बहुतसे राजा और धनाढ्य गृहस्थ मिलते हैं, लेकिन भेट नहीं दी जाती है! प्रांतके गव्हरनरको भी नहीं दी जाती। भेट किसीसे नहीं लेना ऐसे रेझोल्यूशन हुए हैं। कोल्हापुरके महाराजा छत्रपति सरकार शाहू महाराजाको भी मैं कई वक्त मिला था, लेकिन भेंटकी कुछ जरूरत नहीं पडी। राजा रामचद्रको मिलनेको सुग्रीव आये थे, राम और सुग्रीव मिले। 'रामको देख फूल गया है मुखकमल जिसका, सुवर्णके आगनमें बैठे अमृत समान वाणीकर योग्य संभाषण करते भये' इत्यादि पद्मपुराणजी भाषावचनिका पत्र १९२ में लिखा है। वहाभी भेट नहीं दी है। फिर पत्र ९७२ में रामचद्रजी सीताजीको लेकर अयोध्यामें आये, सीताजीको गर्भ धारणा हुई और सीताजीको लेकर कई एक दिन बनमें रहे। वहांपर

" प्रजाके लोक रामके दर्शनकी अभिलाषा कर वन ही में आये तब बाहिरले दरवानने लोकोंके आवनेका वृत्तांत द्वारपालियोंसे कहा, द्वारपाली भीतर राजलोकमें रामसे जायकर कहती भई कि हे प्रभो। प्रजाके लोक आपके दर्शनको आये है। श्रीरामचद्र मंडप विखैं आय तिष्टे। द्वारपालने जे नगरीके लोक आये थे वे रामसे मिलाये। स्वर्ण रत्नकर निर्मापित अद्भुत सभाको देख प्रजाके लोक चकित हो गये। हृदयके आनंद उपजावन हारे रामको देखकर नेत्र प्रसन्न भये। प्रजाके लोक हाथ जोड नमस्कार करते भये " इत्यादि वर्णन लिखा है। लेकिन भेंट दी ऐसा लिखा नहीं है। इससे ज्ञात होता है कि राजादिकोंको भेंट देनेका नियम नहीं है। कोई कोई जगह राजादिकोंको भेट देनेके भी उदाहरण मिलते हैं। लेकिन इससे भेट देना आवश्यक है ऐसा नहीं होता है। यदि राजादिकोंको भेंट देना ही आवश्यक नहीं बनता है; तो त्रैलोक्य नाथ भगवानको भेंट रखनेकी भी आवश्यकता नहीं है। एसा ही आपके उदाहरणसे सिद्ध हुआ। तो भी भगवान त्रैलोक्यनाथके मंदिरमें जाकर विना भेंट रखें किसीने दर्शन स्तवन किया था नहीं इसके एक दो प्रमाण श्रीपद्मपुराणजीके ही देता हू। देखिये, श्रीरामचंद्रजी लंकामें सीताजीका मिलाप होनेपर रावणके महलपर श्रीशान्तिनाथ तीर्थंकरका मंदिर था उसमें गये। उस समयका वर्णन पद्मपुराणजी पत्र ८८४ में दिया है सो इस मूजब है, " श्रीराम हाथीसे उतर नागेंद्र समान है पराक्रम जिनका, प्रसन्न है नेत्र, महालक्ष्मीवान, जानकीसहित किंचित काल कायोत्सर्गकी प्रतिज्ञा करी, प्रलबित है भुजा जिनकी, महाप्रशांत हृदय. सामायिकको अगीकार कर हाथ जोड शातिनाथ स्वामीका स्तोत्र समस्त अशुभ कर्मका नाशक पढते भये। ( यहापर स्तोत्र है ) इत्यादि महास्तोत्र पढते कमलनयन श्रीराम प्रदक्षिणा देकर वंदना करते भये। महा विवेकी पुण्यकर्म विखें सदा प्रवीण और रामके पीछे नम्रीभूत है अंग जिसका, दोनों कर जोडे महासमाधानरूप जानकी स्तुति करती भई।

श्रीरामके शब्द महा दुंदुभी समान, और जानकी महामिष्ट कोमल वीणा समान बोलती भई, और विशल्या सहित लक्ष्मण स्तुति करते भये, और भ'मंडल, सुग्रीव तथा हनुमान मंगल स्तोत्र पढते भये। जोडे हैं करकमल जिन्होंने और जिनराज विखैं पूर्ण है भक्ति जिनकी, महा गान करते मृदंगादि बजावते महाध्वनी करते भये। मयूर मेघकी ध्वनि जान नृत्य करते भये। बारंबार स्तुति प्रणाम कर जिनमंदिरमें यथायोग्य तिष्ठे," इत्यादि वर्णन है; जिसमें भगवानको भेंट देनेका अथवा अष्टद्रव्यके पूजनका जिकर भी नहीं है। इनके बाद श्रीरामचंद्रजी विभीषणके महलमें गये। वहांपर श्रीपद्मप्रभु जिनेन्द्रके मंदिरमें गयें। वहां भी "राम लक्ष्मण सीतासहित वंदना स्तुति कर यथायोग्य तिष्ठे" ऐसा लिखा है। भेंट रक्खी अथवा कोई भी द्रव्य भगवानके सामने रक्खा ऐसा लिखा नहीं है। "फिर राम लक्ष्मण और सीता स्नान करके फिर पद्मप्रभुके चैत्यालयमें गये और वंदना करी। विभीषणने रामकी मिजमानी करी।" इत्यादि वर्णन है। यहां पर भी भगवानको भेंट रक्खी अथवा अष्टद्रव्यमेंसे कोई भी द्रव्य रक्खा ऐसा वर्णन नहीं है। ये सब गृहस्थी थे, इन्होंने स्तवन किया, वंदना की। सो सब सूखी नमस्कार ही आपके कहन माफक है तो क्या इन्होंने भगवानकी अवज्ञा की ऐसा आप मानते हैं?

अपूर्ण।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

(जैनमित्रः—आसोज कृष्ण २ वीर सं० २४४०)

(गतांकसे आगे)

आपने पत्र पांचवेंमें लिखा है कि "सेठजीने एक स्थलपर ऐसा भी लिखा है कि अष्टद्रव्य कहीं नहीं लिखे" मैं आपसे प्रार्थना करता हूं कि ऐसा मैंने कहां लिखा है? मैंने तो माघ शुक्ल २ के जैनमित्रमें इस

मूजब लिखा है " यह जो श्रावकधर्मका वर्णन कुंदकुंदाचार्यने किया है, जिसमें अष्टद्रव्यका नाम कहीं पर भी नहीं है।" इससे 'अष्टद्रव्य कहीं नहीं लिखे' ऐसा आप समजते हैं कि और कोई वाक्य है? प्रश्न तो कुंदकुंदाचार्यके ग्रंथकी गाथाओंमें अष्टद्रव्य कहा है ऐसा था। और आधुनिक आचार्योंके ग्रंथमें तो अष्टद्रव्यका पूजन है, जिससे मैंने उस ही लेखमें आगे लिखा है कि " मैंने कहीं पर भी अष्टद्रव्यके पूजाका निषेध नहीं किया है, मैंने तो यह लिखा है कि, जिस मंदिरजी में पूजनके वास्ते अग्निकुंड नहीं है अथवा निर्माल्यद्रव्य भस्म करनेका कोई साधन न हो वहांपर श्रीअमितिगति श्रावकाचारमें लिखे माफक द्रव्यपूजन करनेसे काम चल सकता है " इत्यादि देख लें।

आपने ता० १-३-१३ ई० के पत्रमें लिखा है कि, 'ऐसा भी प्रामाणिक ग्रंथोंमें देखा गया है कि द्रव्यको भूमि या पात्रमें चढा देने और फिर उसे निर्माल्यकूटमें रख देना, फिर चाहे कोई क्यों न ले जावो' इत्यादि। इससे मालूम होता है कि एक पद्मपुराणजी ही नहीं, लेकिन और भी प्रमाणिक ग्रंथोंमें आपने देखा है तो उन वाक्योंका प्रमाण क्यों नहीं देते? अब आपके कहे माफिक मंदिरजीमें ही वेदीके ऊपर जहां पूजन किया वहां ही निर्माल्यद्रव्य रख दिया जाय और उसको फिर चाहे कोई क्यों न ले जाओ—ऐसा समझ कर चले जांय, जैसा किसान श्रेष्ठ क्षेत्रमें बीज बोता है और बीजसे संबंध नहीं रखता तो ठीक होगा या नहीं? इस उपायका विचार करना आवश्यक है। किसान बीज बोता है और बीजसे संबंध नहीं रखता ऐसा आप कहते हैं। इसका अर्थ फक्त इतना ही होगा कि उस बोये हुए बीजको वह किसान निकालना नहीं चाहता, लेकिन दूसरा कोई चोर उस बीजको अपने स्वार्थके लिये निकालने लगेगा तो उसको वह किसान हरकत करेगा या नहीं? यदि हरकत नहीं करेगा तो उस बीजके फलमें उसकी दृष्टि है—ऐसा आप कहते हैं। सो बीजका फल उसको कहांसे मिलेगा?

यदि हरकत करेगा। ऐसा कहोगे तो बीजसे संबंध नहीं रखता—यह कहना बनेगा नहीं। वैसे ही मंदिरजीकी वेदीके ऊपर पूजनकर निर्माल्यद्रव्य वहा ही छोडकर चाहे कोई क्यों न ले जाओ—ऐसा कह कर चले गये। लेकिन मदिरजीकी संभाल आपके जिम्मे है। यदि बाहरसे कोई भला बुरा सक्स निर्माल्य उठाकर ले जानेको मंदिरजीमे घुसेगा तो उसको क्या आप घुसने देंगे ? कदाचित् एक दो को आपने मना नहीं किया, लेकिन निर्माल्यद्रव्यमें चावल, बादाम, श्रीफल, लाडू, पेडा इत्यादि दस पांच रुपयेका माल होता है, उसे लेनेके लालचसे हर कोई जातिके दस पांच आदमी अंदर घुस जायंगे और वे आपसमें लडेंगे—माराकूटी करेंगे, तो क्या आप बन्दोवस्त नहीं करोगे ? देवके सामनेकी भेंट उठा लेनेके लिये तो जगह २ मारकूटी होती है और खून भी हुए हैं। तो क्या यह सब आप अपने मदिरमें होने देंगे ? मुझको तो यह सब असंभव दिखता है। आपको कुछ भी बन्दोवस्त तो करना ही पडेगा। और बन्दोवस्त जहापर होगा, वहा पर 'चाहे कोई क्यों न ले जाओ' इस वाक्यकी सिद्धि नहीं बनेगी। कदाचित् आपके मंदिरमेंका निर्माल्यद्रव्य ले जानेको मालिकका हुकुम नहीं, ऐसा समझकर लेनेको कोई नहीं आवेगा, और वह वेदिपरका निर्माल्यद्रव्य एक दिन, दो दिन, चार दिन अथवा महीनों तक वैसा ही वहीं पडा रहेगा या नहीं ? और पडा रहेगा तो उसमें कुछ जीवादि उपजेंगे या नहीं ? फिर उसका कुछ बंदोबस्त करोगे या नहीं ? 'चाहे कोई क्यों न ले जाओ' ऐसा कह कर अपने घर चुप बैठ रहोगे ? बिना बन्दोवस्त 'चाहे कोई क्यों न ले जाओ' ऐसा कहकर मदिरजीके संभाल रखनेवाले चुप बैठे हों ऐसा एक दो शहर व ग्रामोंके नाम तो बतलाइये, जिससे इस वर्तावका अनुभव मिलाना ठीक होगा।

"द्रव्यपूजा रात्रिमें निषिद्ध है" ऐसा इस ही लेखके पत्र ९ के तृतीय कालममें आप लिखते हैं। लेकिन उसका कोई प्रमाण नहीं देते, और उसी

के नीचेके पेरेग्राफमें लिखते हैं कि " जबकि त्रिकाल द्रव्यपूजा कही है, यहां प्रातः अष्टद्रव्यसे, मध्यान्हमें पुष्पोंसे, सायंकालको दीप धूपसे । विचारिये कि, यहाभी द्रव्यपूजा जलादि द्रव्योंद्वाराही होनेका प्रमाण है न कि सूखी नमस्कार ।" इसमें 'प्रमाण है' ऐसा तो आप लिखते हैं; लेकिन प्रमाण न तो ऊपरके पेरेग्राफमें है और न नीचेकेमें है । सायंकालको दीप धूपकी पूजा कितने बजेसे कितने बजेतक समझना चाहिये ? इस विषयमेंभी कुछ प्रमाण आप प्रकाशित करेंगे तो रात्रिमें पूजनका निषेध है और सायंकालको दीप धूपसे पूजन करनेका हुकूम है ऐसा आप लिखते हैं, जिसका खुलासा हो जायगा ।

एक जगह आप लिखते हैं कि, 'सेठजीके ऐसे लिखनेसे तो यह प्रतीत करा दिया कि, सेठजीका लेख शायद ओंगा नींदमें लिखा गया हो । जिस अष्टद्रव्यपूजाको उत्तम कुलीन श्रावक कर सके, जिसके करनेमें लोभका नाश हो, जो पूजा समयकी अधिकता ज्यादह लगा सके— ऐसे कार्यको आप कम श्रेष्ठ बतावें और कोरी नमस्कारको बढ़ावें तो कदापि ठीक नहीं ।" इत्यादि । इस तरह पूजामें अधिक समय लगाना और लोभका नाश होना इन दो बातोंपर श्रेष्ठता निर्भर है– ऐसा आपका अभिप्राय है । लेकिन अधिक समय लगाना न लगाना यह बात पूजन करनेवालेकी इच्छापर निर्भर रखती है । पूजनमें इतना समय तो अवश्य लगानाही चाहिये ऐसी कोई आज्ञा आपने प्रकाशित की नहीं है । कोई श्रावक पाच मिनिटमें अष्टद्रव्यका पूजन निपट लेता है और कोई अविकसे अधिक चालीस मिनिट लगाता है । क्योंकि प्रातःकाल शौचविधि, मुखमार्जन, स्नान, इत्यादि प्रातर्विधि समाप्त करनेमें आठ बजते हैं । आठ बजे मंदिरजीमें जाकर दस बजेतक दो घण्टेमें देवपूजा, गुरुसेवा और स्वाध्याय ऐसे तीन कर्म उसको करने हों तो एक एक कर्मको चालीस चालीस मिनिट लगेंगे । दस बजे तो वह भोजनमें लग जाता है । अब उसको 'वचोविग्रहसंकोचो' इत्यादि द्रव्यपूजा करनेमें अर्थात् भक्तामर,

कल्याणमंदिर, विषपहार एकीभाव, स्वयंभू, इत्यादि स्तोत्र पढ़ने में, कोई भी श्रावकाचारके पच्चिस पच्चास श्लोक पढ़नमें तथा वंदना नमस्कार करनेमें चालीस मिनिट जरूर लगेंगे। जिससे समय तो दोनोंही क्रियाओंमें समान लगा सकता है, लेकिन लगाना न लगाना यह बात उसकी इच्छापर है। अब अष्टद्रव्यकी पूजासे लोभका नाश होता है—ऐसा आप कहते हैं। लेकिन लोभ तो दसवें सूक्ष्मलोभ नामक गुणस्थानतक विद्यमान है। और अष्टद्रव्यसे पूजा करनेवाला तो चौथे अथवा पांचवें गुणस्थानमें होता है। वहांपर फक्त अनंतानुबंधी अथवा अप्रत्याख्यानावरणीयकाही उपशम क्षयोपशम कहा है। लोभके नाश करनेके लिये उद्यमी तो ऊपरके गुणस्थानवाले जो अष्टद्रव्य नजदीक रखतेही नहीं—ऐसे पुरुषोंकोही बताया है। तो क्या आना आध आनेका अष्टद्रव्य भगवनको चढ़ानेसे उसका लोभ सबका सब नष्ट होगया ऐसा आप कहते हैं? और जिन्होंके पास आना दो आना नहीं बल्कि अष्टद्रव्यमेंसे चावल, बादाम, श्रीफल कुछभी नहीं ऐसे आठवीं नववी दसवीं ग्यारहवीं प्रतिमाधारी श्रावक बिना अष्टद्रव्यके पूजन कर सकते हैं तो इनको लोभ अधिक हुआ—ऐसा आप कहोगे? यदि आप विचार करोगे तो मेरा लेख औंगा नींदमें नहीं लिखा गया है, ऐसा आपको मालूम होजायगा। क्योंकि औंगा नींदमें जो आदमी होता है वह हाथमें कलम कैसे पकड़ेगा? स्याहीमें कलम कैसे डालेगा? और कागजपर अक्षर कैसे लिखेगा? मेरेको तो औंगे नींदमें लिखनेकी बिलकुल आदत नहीं है। मैं हमेशा आख खोलकर लिखता रहता हूं। तौभी मेरा जितना लेख औंगा नींदमें लिखा हुआ आपको दिखे उतना छोड दीजिये। और फक्त "पूजाहीमें द्रव्य मंत्रोच्चारणपूर्वक अग्निकुंडमें निक्षेपण करना चाहिये।" इतना आपका अभिप्राय जो मैंने मान्य कर लिया है उतनाही आप आचार्येके प्रमाणोंसहित और दो तीन विद्वान पंडितोंके हस्ताक्षरोंसहित ( जिसके लिये आपने विज्ञपन दिया है ) प्रकाशित करोगे तो बड़ा काम होजायगा—ऐसा मैं समझता हूं। क्योंकि जब अग्नि-

कुण्डोंमेंही पूजन करना पडेगा तब निर्माल्यकूट, संस्कारकूट, सूखी नमस्कारकी द्रव्यपूजा, इत्यादि वातोंकी चर्चा करनेकी जरूरतही नहीं रहेगी। 'अग्निकुडोंमेंही' इसके 'ही' अक्षरपर आप जरूर ध्यान देंगे। और जहां 'ही' है वहा 'भी' का काम नहीं है इस वातपर ख्याल रखकर आपके अलीगडमें और जहां जहा शुद्धाम्नाय चल रही है वहापर हरएक मंदिरजीमें अग्निकुडमेंही पूजनकरनेका प्रचार वढावेंगे ऐसी मैं आपसे प्रार्थना करता हूं। जिस वक्त आपके तरफ जगह जगह अग्निकुंडोंमें पूजन करनेका प्रचार देखनेमें आवेगा उस समय भारतवर्षके सभी मंदिरोंमें अग्निकुंडमें पूजन होता नजर आवेगा, जिससे निर्माल्य द्रव्यका भय आपही मिट जायगा।

हिराचंद नेमिचंद, शोलापूर।

नोट—अष्टद्रव्य ही द्रव्यपूजामें हो इस वातका निषेध सेठजीने किया था। उसपर नोट हम उस समय नहीं दे सके थे। परन्तु अन्य एक लेखसे आचार्योंके प्रमाण देकर यह बतला दिया गया है कि अष्टद्रव्यका नियम द्रव्यपूजामें सदासे रहा है। इस लेखमें भी सेठजीने द्रव्य चढानेके महत्त्वको अपने शब्दोंसे कम दिखलाया है सो यह ठीक नहीं है। आरंभी श्रावकोंके लिये अष्टद्रव्यसे की हुई पूजा कषायोंको कम करती, परिणामोंमें वीतरागता जगाती और दो २ तीन ३ घंटे मनको भक्तिमें लगाये रखती है, जिससे अतिशयकारी पुण्यका बंध होता है।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा।

( जैनमित्रः-भाद्रपद कृष्ण २ वीर सं० २४४० )

श्रीयुत् सेठ हीराचन्दजी साहब निर्माल्यद्रव्यपर सर्वत्र निषेध करते हैं कि, होम करनाही अनादि प्रवृत्ति है, द्रव्य चढानेकी पृथ आगे नहीं थी। सो सेठ साहबको नीचे लिखे प्रमाणोंपर ध्यान देना चाहिये।

सुदमाषितावली ग्रन्थमें लिखा है कि—

" जिनस्याग्रे धृतं येन फलं स्वर्गप्रदं भजेत् ॥
यो मूढस्तच्च गृह्णाति न विद्म तस्य का गतिः ॥ १७ ॥
देवशास्त्रगुरूणां यो निर्माल्यं स्वीकरोति यः ॥
वंशच्छेदं परिप्राप्य पश्चात्स दुर्गतिं व्रजेत् ॥ १८ ॥
ढौकयेच्च फलं कश्चिदन्यो गृह्णाति यः कुधीः ॥
जिनाग्रे तद्धि किं तेन स्वज्ञानमजरामरम् ॥ १९ ॥
रत्नत्रयं समुच्चार्य गुरुपादौ प्रपूजितौ ॥
पूजायाता च यो गृह्णन् प्राप्नुयाद्दुर्गतिं सता ॥ १० ॥
जिनेश्वरमुखोत्पन्न शास्त्रं केनापि वार्चित ॥
अर्चया तां हि यो गृह्णन् मूकादिकुजनो भवत् ॥ ११ ॥
देवद्रव्येषु या वृद्धिर्गुरुद्रव्येषु यत्सुख ॥
तद्धनं कुलनाशाय मृतोपि नरकं व्रजेत् ॥ १२ ॥

इन श्लोकोंसे निर्माल्यद्रव्य देवद्रव्यकी विधि सिद्धि होती है । निर्माल्य-द्रव्यका विधान है तब तो उसके गृहण करनेमें आचार्योंने बहुधा पाप दिखलाये व ग्रहणका निषेध किया है । सेठ साहब जैनमित्र अंक १९, प्रश्न १० में ' स्वाहा ' शब्दका अर्थ ऐसा बतलाते हैं " स्वाहा शब्द है सो अग्निमें क्षेपण करनेका कार्य बतलाता है " सो आपने यह बेतुका अर्थ किया है । कौनसे कोषसे या मंत्रशास्त्रसे या धर्मशास्त्रसे ग्रहण किया है सो कृपया हमेंभी सूचित करें । व जैनगजटका ' स्वाहा निर्णय ' शीर्षक लेख जैनगजट, वर्ष १९, अंक २४ एकवार पाठकोंको अवश्य पढना चाहिये ।

---

## निर्माल्य-द्रव्य चर्चा.

( जैनमित्रः—कार्तिक कृष्ण २ वीर संवत् २४४०. )

जैनमित्र श्रावण कृष्ण २ वीर सं० २४४० के अंकमें संपादकके हस्ताक्षरसे एक लेख प्रगट हुआ है जिसमें आप लिखते हैं कि " सेठ

हीराचंद नेमचंदने जैनमित्र वर्ष १५ के ७ वें अंकमें गत वर्ष १४ वें के जैनमित्र अंक २३ में मुद्रित हमारे नोटोंका जो उत्तर दिया है, उसमें एक यह बडी भारी शंका खडी कर दी है कि द्रव्यपूजनमें अष्टद्रव्योंके होनेका नियम नहीं है इस शंकाके निवारणके लिये हम सेठजीको उस पंचाध्यायी ग्रंथका प्रमाण देते हैं " इत्यादि।

इसपर मैंने उपर्युक्त दोनों अंक निकालकर देख लिये, उसमें द्रव्यपूजनमें अष्टद्रव्योंके होनेका नियम नहीं है-यह बात आपने मान्य की है। देखिये, जैनमित्र वर्ष १४ आसोज शुक्ल २ अंक २३ पृष्ठ ८ में संपादक महाशय नोटमें लिखते हैं:—

" द्रव्यपूजा अनेक प्रकार है, जिसमें भावपूजा प्राप्तिके लिये भावके सिवाय अन्य द्रव्योंकी सहायता लेनी पडे वह सब द्रव्यपूजा है। एक मनुष्य भगवानकी केवल स्तुति पढता हुआ दंडवत करता है, सो भी द्रव्यपूजा है; एक विना स्तुतिके भी हाथ जोडता और नमस्कार करता है सो भी द्रव्यपूजा है। एक अष्टद्रव्योंको संजोकर व स्तुति पढकर व द्रव्य चढाकर पूजन करता है सो भी द्रव्यपूजा है और एक एक द्रव्य चढाकर भक्ति करता है सो भी द्रव्य पूजा है " इत्यादि।

इससे " द्रव्यपूजनमें अष्टद्रव्योंके होनेका नियम नहीं " इस बडी भारी शंकाका समाधान आपके उसी नोटसे हो चुका है। द्रव्यपूजनके चार प्रकार आपके नोटमें बतलाये गये हैं। जिसमें फक्त एक प्रकार अष्टद्रव्योंके द्रव्यपूजनका है; बाकी तीन प्रकार विना अष्टद्रव्यके द्रव्यपूजनके बताये गये हैं। तो फिर द्रव्यपूजनमें अष्टद्रव्योंके होनेका नियम कहां रहा? मैं समझता हूं कि श्रावण कृष्ण २ का लेख लिखते समय, आसोज शुक्ल २ के अंक २३ वर्ष १४ के नोटके ऊपर आपका ध्यान नहीं रहा। और इस नोटके उपर्युक्त वाक्योंका उत्तर वर्ष १५ अंक ७ के पत्र ७ में मैंने दिया है, उस तरफ भी आपने ख्याल नहीं किया। यदि

ख्याल किया होता तो यह श्रावण कृष्ण २ के अंकमें लेख देनेकी तकलीफ नहीं उठानी पडती ।

द्रव्यपूजनमें अष्टद्रव्य होनेका नियम है-ऐसा सिद्ध करनेके लिये पंचाध्यायी ग्रन्थके दो श्लोक आपने दिये, जिनमेंभी 'नियम है' ऐसा शब्द नहीं है और अभिप्रायभी नहीं है । देखिये—

सूर्युपाध्याय साधूना पुरस्तत्पादयोः स्तुतिम् ॥
प्राग्विधायाष्टधा पूजा विदध्यात्स त्रिशुद्धितः ॥ ३७ ॥

इसमें तो पंचपरमेष्टीकी पहले स्तुति करके फिर अष्ट प्रकारसे पूजन करना इतनाही सामान्य तौरसे जैसे अन्य कई ग्रन्थकारोंने लिखा है उस माफक लिखा है । अन्य ग्रंथकारोंने तो अष्ट द्रव्योंके नाम जल चदनादिके दिये हैं, सोभी इसमें नहीं हैं; केवल अष्ट प्रकारसे पूजा करनी इतना ही है । और वह अष्ट प्रकार कौनसे, सो और ग्रथोंसे मिलाय लेना पडता है अथवा रिवाजसे सिद्ध करना पडता है । लेकिन 'अष्टद्रव्यसेही पूजन होती है । ऐसा नियम है—ऐसा कोई शब्द इसमें दिखता नहीं ।

मेरा प्रश्न तो श्रीकुन्दकुन्दाचार्यके ग्रथमें अष्टद्रव्यका पूजन कहापर है-ऐसा था । उसका समाधान पचाध्यायीके श्लोक देकर आप करना चाहते होंगे तो पंचाध्यायी ग्रंथके कर्ता कौन हैं ? सो आपने बतलाया नहीं । तपास करनेसे मालूम होता है कि, यह ग्रंथ श्रीकुन्दकुन्दाचार्यका बनाया हुआ नहीं है, और किसीका बनाया होगा; लेकिन ग्रथकर्ताका नाम मालूम नहीं पडता । नाम मालूम न पडे जबतक यह प्राचीन आचार्योंका बनाया हुआ है या आधुनिकका है सो कैसे समझें ?

इस निर्माल्य-द्रव्यचर्चामें बडी भारी शका तो जो आपने खडी कर दी, वह यह है कि, "चढा हुआ द्रव्य जनावरोंके लिये छतपर छोड देवे" ऐसा आप गृहस्थधर्मके पृष्ट ८२ में लिखते हैं । जिसका प्रमाण आपके पास जैनमित्र अंकमें मैंने मांगा है सो अभीतक मिला नहीं है । यदि

प्रमाण न मिले तो ' प्रमाण मिलना नहीं ' ऐसा साफ साफ जाहिर कर-नेमें क्या हर्ज है ?

हीराचंद नेमचंद शोलापुर ।

नोटः—अष्टद्रव्यसे पूजा करना विधिवाक्य है निषेधरूप नहीं है—यह बात अनेक ग्रथोंमें प्रगट है । श्रीकुन्दकुन्दाचार्यने रयणसारमें यह बात लिखी है कि, पूजाके द्रव्यको जो हरण करें वह दोषी है, तव द्रव्य च-ढाना श्रीआचार्यको मान्य है—यह बात सिद्ध है । यद्यपि आठ द्रव्योंका नाम यहां नहीं लिया है तो अन्य ग्रथोंमें तो कथित है । पचाध्यायीके आचार्यका नाम यद्यपि गुप्त है, तथापि उसका कथन सर्व विद्वानोंको मान्य है । यद्यपि निर्माल्यद्रव्यको जनावरोंके लिये छतपर छोड देना यह बात किसी शास्त्रमें देखनेको नहीं प्राप्त हुई, तथापि कहीं २ इसका रि-वाज देखकर व इस बातको इसी तरह मानकर कि जैसे निर्माल्यकूटमें द्रव्य कोईभी ले जावे इस बुद्धिसे डाला जाता है—यह बात गृहस्थ धर्ममें लिखी गई है । परतु यदि स्पष्टतया यह बात विद्वानोंकी सम्मतिसे सिद्ध हो जावे कि, चढा हुआ द्रव्य अग्निमें भस्म करना चाहिये तो यह बात दूसरी आवृत्तिमें निकाल दी जावेगी ।

---

## निर्माल्य-द्रव्यचर्चा ।

( जैनमित्रः-ज्येष्ठ कृष्ण २ वीर सं० २४४१ )

जैनमित्र वर्ष १९, अंक २४, कार्तिक कृष्ण २ वीर सं० २४४० के अंकमें मेरे लेखके नीचे संपादक महाशयने नोट दिया है उसमें आप लिखते हैं कि, " यद्यपि निर्माल्यद्रव्यको जनावरोंके लिये छतपर छोड देना यह बात किसी शास्त्रमें देखनेको नहीं प्राप्त हुई । तथापि कहीं कहीं इसका रिवाज देखकर व इस बातको इसी तरह मानकर कि, जैसे निर्मा-ल्यकूटमें द्रव्य कोईभी ले जावे इस बुद्धिसे डाला जाता है—यह बात गृह-स्थधर्ममें लिखी गई है । परंतु यदि स्पष्टतया यह बात विद्वानोंकी सम्म-

तिसे सिद्ध हो जावे कि, चढा हुआ द्रव्य अग्निमें भस्म करना चाहिए तो यह वात दूसरी आवृत्तिमें निकाल दी जावेगी । ”

इस नोटपर आपसे मेरी प्रार्थना है कि, इस विषयमेंकी जितनी बातें आपको मान्य हो गई है उतनी तो शीघ्रतासे छोटे पत्रपर छपवाकर गृहस्थ धर्म पुस्तकके अखीरमें शुद्धिपत्र लगवा दें । क्योंकि दूसरी आवृत्ति निकलनेको कौन जाने कितने वर्ष लगेंगे और वहातक अपनी आयु कायम रहे या नहीं इसका कुछ निश्चय नहीं; और अपने पीछे अपने ग्रंथमेंकी गलती औरोंको निकालना वडा मुश्किल हो जाता है । सो इस विषयमेंसे तीन वातें आपको मान्य हो चुकी हैं—ऐसा मैं समजता हू:—

१ निर्माल्यद्रव्यको जनावरोंके लिये छतपर छोड देना यह बात किसी शास्त्रमें देखनेको प्राप्त नहीं हुई जिससे प्रमाणभूत नहीं है ।

२ निर्माल्यद्रव्य निर्माल्यकूटमें रखनेकाभी प्रमाण किसी शास्त्रमें मिलता नहीं ।

३ अग्निकुंडमें पूजन करनेके प्रमाण मिलते हैं जिससे अग्निकुंडमें पूजन करना चाहिये ।

ये तीनों वातें आपको मान्य हो चुकी हों तो इनको एक छोटेसे कागजपर अपने हस्ताक्षरसहित छपवाकर गृहस्थधर्म पुस्तककी प्रतिया जो आपके पास सिलक हों उनपर चुपका दीजिये। और जो प्रतियां विक्री हो गई हों अथवा उपहारमें दी गई हों उनकेवास्ते जैनमित्रमें एक इस्तहार जाहिर कर देना कि, गृहस्थधर्म पुस्तकमें चुपका देनेको एक छोटा पत्र मंगवा लें ।

अब विद्वानोंकी सम्मति मिलानेमें एक वात जो रही कि, “ चढा हुआ द्रव्य अग्निमें भस्म करना चाहिये ” इस विषयमें विद्वानोंकी जब सम्मति मिलेगी तब देखा जायगा ।

हिराचंद नेमिचंद, शोलापूर ।

नोट—ऊपर जो ३ बातें सेठ हीराचंदजीने बतलाई हैं इनमेंसे जो तीसरी बात है उसके लिये मैं फिर विद्वज्जन पाठकोंसे सम्मति मांगता हूं यदि कोई किसी युक्तिसे इससे असहमत हों वे प्रगट करें ।

अग्निकुंडोंमें गृहस्थी नित्य पूजा करता है इसका स्पष्ट प्रमाण श्रीआदिपुराण पर्व ४० में इस भांति है:—

कुंडत्रये प्रणेतव्यास्त्रयः एते महाग्नयः ।
गार्हपत्यह्वनीय दक्षिणाग्नि प्रसिद्धयः ॥ ४ ॥
अस्मिन्नग्नित्रये पूजा मंत्रैः कुर्वन् द्विजोत्तमः ।
आहिताग्निरितिज्ञेयो नित्येज्या यस्य सद्मनि ॥ ८४ ॥

भावार्थ—तीन कुंडोंकी तीन अग्नियोंको गार्हपत्य आह्वनीय और दक्षिणाग्नि कहते हैं । इन्हीं तीनों अग्नियोंमें द्विजोत्तम मंत्रोंसे पूजा करता है उसको आहिताग्नि कहते हैं । इसक घरमें निन्य पूजा होती है ।

पर्व ४७ के अंतमें जहां श्रीऋषभदेवको निर्वाण प्राप्त हुआ था और उनके शरीरकी दाह क्रिया की गई थी, इन अग्नियोंकी पूजाका वर्णन है । जब देवोंने दाहक्रिया कर ली तब श्रावकोंको यह उपदेश दिया:—

ततो भस्म समादाय पंचकल्याणभागिनः ।
वयं चैव भवामेतिस्त्रललाटे भुजद्वये ॥ ९० ॥
कंठे हृदय देशेच तेन संस्पृश्य भक्तितः ।
तत्वविन्त्रतममत्वा धर्मरागरसाहिताः ॥ ९१ ॥
तोषात्सम्पादयामासुः संभूयानन्दनाटकम् ।
सप्तमोपासकाद्यास्ते सर्वेऽपि ब्रह्मचारिणः ॥ ९२ ॥
गार्हपत्याभिधं पूर्वं परमाह्वनीयकम् ।
दक्षिणाग्निततोन्यस्य सध्यासुतिस्टपुस्वयं ॥ ९३ ॥
तच्छिखित्रय सान्निध्ये चक्रमातपवारणम् ।
जिन प्रतिमाश्चावस्थाप्य मंत्र पुरः सरं ॥ ९४ ॥

तास्त्रिकालं समभ्यर्च्य गृहस्थैर्विहितादराः ।
भावतातिथयो यूयमित्याख्युरुपासकान् ॥ ९९ ॥

भावार्थः—देवता शरीर दाह करके उस भस्मको अति पवित्र मान अपने माथेमें, दोनों भुजाओंमें, कंठमें, व हृदयदेशमें इस भावसे लगाते हैं कि हमभी ऐसेही हो जावें। और आनद नाटक करके सप्तम उपासक आदि ब्रह्मचारियोंको कहते हुए कि, तीनों संध्याओंमें इन तीन अग्नियोंके पास चक्र, छत्र, जिनप्रतिमा मन्त्रपूर्वक स्थापन करके पूजा करो, जिससे तुम गृहस्थोंसे पूजने योग्य अतिथि होजाओ।

यहांपर मरहठी टीकाकारने सातवीं प्रतिमाधारीस लेकर ग्यारहवीं प्रतिमाधारी तकको ऐसा करना कहा है, जबकि दौलतरामजीने प्रचलित भाषा आदिपुराणमें इसका भाव औरही लिखा है। वे लिखते है कि, " सातवें उपासकाध्ययन अंगकी आज्ञा प्रमाण हर्षधकी सर्व देव भेले होय, उत्तम श्रावकोंको कहते हुए। तीन अग्नि थापकर इनमें पूजा करे, ३ संध्यामें छत्र, चक्र, प्रतिमा थापकर जहातक सचित्तका त्याग नहीं वहातक लोकोत्तम कुलके श्रावक अग्निहोत्र हैं।

पांचवी प्रतिमा जो सचित्तका त्यागी तब अग्निहोत्र नहीं। इस अर्थमें 'जहांतक सचित्त आदि ....'। यह केवल भाषाकारका है तथा जो यह कुल अर्थ है वहभी संस्कृतसे मिलता नहीं। सस्कृतमें

सप्तमोपासकाद्यास्ते सर्वेऽपि ब्रह्मचारिणः ॥

इसका अर्थ ७ से ११ वी प्रतिमातक यदि किया जाय तो यह समझमें नहीं आता कि, क्षुल्लक व ऐलक ऐसी पूजा किस तरह करें? इससे आरभ त्यागके पहले २ सातवीं प्रतिमातकके ब्रह्मचारी लेने चाहिये—ऐसा समझमें आता है। इसके पहलेकेभी कर सकते हैं। क्योंकि पर्व ४० में गृहस्थी नित्य पूजा करता है, इस पदके अर्थका विशेष खुलासा अन्य विद्वान् करें।

ऊपरके प्रमाणोंसे अग्निमें पूजा करना याने द्रव्य चढाना स्पष्ट मालूम होता है। इसमें यदि कोई विद्वान् विरोधी हों तो प्रमाणपूर्वक विदित करें।

चढे हुए द्रव्यका याने निर्माल्यका क्या करना ? यह एक वादग्रस्त विषय पडा हुआ है। द्रव्य अग्निके सिवाय आगेभी चढाया था। यदि ऐसा न होता तो जो निर्माल्यको खावे उसे अंतरायकर्मका बन्ध न कहा जात जैसे कि, श्रीतत्वार्थसारमें श्रीअमृतचंद्र आचार्यने पर्व चतुर्थमें कहा है:—

वध बध निरोधैश्च नासिकाच्छेद कर्तनम् ।

प्रमादाद्देवतादत्त नैवेद्य ग्रहणं तथा ॥ ५६ ॥

निरवद्यो .... इत्येवमन्तरायस्य भवन्त्यास्रव हेतवः ॥५८॥

यहा प्रमादसे देवताको चढाए हुए नैवेद्यका ग्रहण करना अंतराय कर्मका आश्रव कहा है।

अब प्रश्न यह है कि इसका क्या करना ?

मेरी इस विषयमें करहलनिवासी पंडित गुलजारीलालजीसे बातचीत हुई, उनकी रायमें यदि वह द्रव्य अग्निमें भस्म कर दिया तो सर्वथा दोष रहित है। किसीको ग्रहणमें न आवे, न बाजारमें बिके, न उलट फेरकर फिर पूजामें व खुद पूजकोंके खानेमें आवे। निर्माल्यकूट मंदिरोंके बाहर बनाकर डाल दिया जाय फिर वहासे जो चाहे कोई ले जावे- यह बातभी उक्त पंडितजीकी रायमें हो सकती है। कोई कंगले व पशु आदि खा जांय। इन दोनों रायोंमें जहातक विचार किया जाता है अग्निमें जलाना ठीक जचता है, क्योंकि यदि हम ऐसा मान लें कि, किसी नगरके सर्वही मनुष्य यहातक शूद्र कंगलेभी श्रद्धालु जैनी हों तो वह द्रव्य कूटमें पड करके सड सकता है व जन्तुओंकी उत्पत्ति कर सकता, क्योंकि पशु अष्ट द्रव्यके सर्वांशको खालें यह संभव नहीं है।

जबतक कोई शास्त्रीय प्रमाण स्पष्ट नहीं है, तबतक अग्निमें जला देना यह रिवाज होना ठीक है। ऊपर लिखित बातका खुलासा होनेसे गृहस्थधर्ममें ठीक किया जासकता।

संपादक जैनमित्र।

—: समाप्त :—

| | किं. रु | आ. |
|---|---|---|
| प पाहूड. .... | १ | ० |
| उपमिति भवप्रपंच .... | १ | ० |
| धर्मपरीक्षा. .... | १ | ० |
| भद्रबाहुचरित्र. .... | ० | १० |
| ज्ञानसूर्योदयनाटक .... | ० | ८ |
| अंजनासुंदरी नाटक .... | ० | ८ |
| समाधिमरण. .... | ० | १ |
| श्रावकवनिताबोधिनी .... | ० | ६ |
| नागकुमारचरित्र .... | ० | ६ |
| प्रद्युम्न चरित्र. .... | ० | ८ |
| सृष्टिकर्तृत्वमीमांसा. .... | ० | १ |
| आराधनाकथासार कोश .... | २ | ८ |
| स्वानुभवदर्पण. .... | ० | ४ |
| अनुभवप्रकाश. .... | ० | ६ |
| भट्टारक. .... | ० | १ |
| सार्व धर्म. .... | ० | १ |
| सप्ततत्व विचार. .... | ० | १ |
| जैनधर्माचें सौंदर्य. .... | ० | =॥ |
| जैनधर्माची माहिती. .... | ० | २ |
| जैनार्णव. .... | १ | ४ |
| धर्मप्रश्नोत्तर. .... | २ | ० |

**संस्कृत पुस्तकें.**

| | किं. रु | आ. |
|---|---|---|
| कातंत्र व्याकरण. .... | १ | ० |
| दशलक्षणिक पूजा. .... | ० | १० |
| जैनकथाद्वाविंशति. .... | ० | २ |
| प्रमेयकमलमार्तंड. .... | ४ | ० |
| आप्तमीमांसा समंत भद्राचार्य कृत. .... | १ | ० |
| आप्तपरीक्षा .... | १ | [illegible] |
| समयप्राभृत कुंदकुंदाचार्यकृत. .... | १ | [illegible] |
| समय प्राभृत द्वितीयखंड .... | १ | ४ |
| समय प्राभृत चतुर्थखंड .... | १ | ४ |
| धर्मरत्नोद्योत. .... | १ | ० |
| अलंकारचिंतामणि .... | ० | १२ |
| देवशास्त्रगुरुपूजा. .... | ० | ४ |
| पंचस्तोत्र मूळ. .... | ० | [illegible] |
| नित्यपाठ संग्रह .... | ० | [illegible] |
| नंदीश्वर भक्ति. .... | ० | [illegible] |
| सनातन जैनग्रंथमाळा. .... | १ | [illegible] |
| पंचाध्यायी. .... | ० | १२ |
| पार्श्वाभ्युदय काव्य. .... | ० | १२ |
| गोम्मटसार मूलगाथा. .... | ० | ६ |
| परीक्षामुख. .... | ० | १२ |
| विश्वलोचन कोश. .... | १ | ८ |
| भक्तामरमूळ. .... | ० | १ |
| न्यायदीपिका. .... | ० | १२ |
| जैनप्रक्रिया संग्रह. .... | ० | १२ |
| सागार धर्मामृत. .... | ३ | ० |
| राजवार्तिक.... | ९ | ० |

**गुजराथी पुस्तकें.**

| | किं. रु | आ. |
|---|---|---|
| कर्मविधि .... | ० | २ |
| सुकुमाळ चरित्र. .... | ० | ८ |
| सल्लेखना मृत्युमहोत्सव.... | ० | ४ |
| अनित्यपंचाशत. .... | ० | २ |
| जैनिज्म इन्ट्रोडक्शन .... | ० | [illegible] |